# हिन्दी व्याकरण की रूपरेखा

ज० म० दीमशित्स, पी एच० डी०

हिन्दी व उर्दू प्राध्यापक अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध का प्रतिष्ठान, मास्को



राजकमल प्रकाशन

[illegible]

# प्राक्कथन

डॉ० दीमशित्स की हिन्दी व्याकरण की रूपरेखा एक रूसी विद्वान द्वारा हिंदी में लिखित पहला हिंदी व्याकरण ही नहीं, बल्कि हिन्दी व्याकरण के क्षेत्र में एक नई परम्परा का सूत्रपात है। हिन्दी अध्येता अभी तक देशी व्याकरणों के अतिरिक्त हिन्दी व्याकरण की मुख्यत अंग्रेजी परम्परा से ही परिचित रहे हैं। रूस में हिंदी सम्बन्धी जो कार्य हुए हैं उनकी छिटपुट सूचनाएँ तो थी, किन्तु इस बात का पूरा पता देने वाली सामग्री हमारे सामने न आई थी कि रूस में हिंदी सम्बन्धी अनुशीलन की सदियों पुरानी सुदीर्घ परंपरा है जिसे समाजवादी क्रांति के बाद सोवियत भाषाविद और भी तत्परता से विकसित एवं समृद्ध कर रहे हैं।

स्वाधीनता प्राप्ति के बाद जब भारत ने 'पाश्चात्य जगत' के बाहर के अन्य देशों के साथ स्वतन्त्र रूप से संपर्क स्थापित किया तो भारतीय विद्वानों को उन देशों में किये गए भारतीयविद्या सम्बन्धी अनुसंधानों का भी अभिज्ञान हुआ और इस दृष्टि से भारत रूस मैत्री का विशेष महत्त्व है। जैसा कि डा० दीमशित्स ने इस ग्रन्थ की प्रस्तावना में कहा है, 'यूरोप में हिंदी आदि अर्वाचीन भारतीय भाषाओं का अध्ययन केवल व्यावहारिक उद्देश्यों से ही हो रहा था तथा यूरोप के अनेक देशों की उपनिवेशवादी नीति का ही वह एक अंग था। परन्तु रूस में वैज्ञानिक भारतीय विद्या का विकास बिलकुल अन्य उद्देश्य तथा आधार पर हो रहा था। वहां इसका विकास वैज्ञानिक जानकारी के प्राप्त्यर्थ तथा भारत की महान तथा अद्वितीय संस्कृति में रूसी सामाजिक क्षेत्रों की गहरी रुचि के कारण हो रहा था।" अक्तूबर समाजवादी क्रान्ति के द्वारा इस अनुसंधान को और भी बल प्राप्त हुआ तथा अर्वाचीन भारतीय भाषाओं का अध्ययन विधिवत प्रारम्भ हुआ। इसका बहुत कुछ श्रेय अकादमीशियन अ० प० बरान्निकोव को है जिनके पवित्र नाम से प्रायः सभी हिन्दी प्रेमी पूर्णत परिचित हैं। श्री बरान्निकोव द्वारा शुरू किये गए कार्य को आज भी उनके सुयोग्य कर्मठ शिष्य तथा प्रशिष्य आगे बढ़ा रहे हैं जिनमें से एक डा० दीमशित्स भी हैं।

हिंदी की अनेक पत्र-पत्रिकाओं में डा० दीमशित्स के हिंदी-व्याकरण सम्बन्धी

नोधपूण निव ध प्रकाशित हो चुके हैं जिनस अनक हिंदी पाठक भलीभांति परिचित है। इसलिए जब व इस बार भारत आए तो हमने उनस हिंदी का एक सम्पूण व्याकरण प्रस्तुत करन का अनुरोध किया जिस उन्होंने अत्यधिक व्यस्तता क बावजूद स्वीकार करन की कृपा की और कठिन श्रम करके अपन दस बारह वर्षों क अध्ययन को लगभग तीन महीन म ही हिंदी माध्यम स प्रस्तुत कर दने की तत्परता भी दिखलाई। प्रवास की संक्षिप्त अवधि को देखत हुए उन्होंने वृहद् व्याकरण का लोभ संवरण करक रूपरेखा ही प्रस्तुत की है किन्तु विज्ञ अध्येताओं की दृष्टि म यह तथ्य प्रकट हुए बिना न रहेगा कि लेखक न जिस विनम्रतावश रूपरेखा कहा है उसम भी सामान्य सरलीकरण के स्थान पर यथास्थान हिंदी व्याकरण का अनक जटिल समस्याओं का विश्लेषण काफी बारीकी म जाकर किया गया है—विशेषण क्रिया प्रकरण शब्द निर्माण एव वाक्य गठन प्रभृति विषयों म।

जैसा कि दूसर बहुत स लखकों ने किया है उनके विपरीत डा० दीमशित्स ने अन्य व्याकरणों क आधार पर एक और व्याकरण तयार करन का आसान तरीका नहीं अपनाया है बल्कि उन्होंन परिश्रम एव विवकपूर्वक हिंदी की पत्र पत्रिकाओं तथा साहित्यिक पुस्तकों म भाषा के प्रचलित प्रयोगों को सकलित करक उनका विश्लेषण किया है इस दृष्टि स प्रस्तुत व्याकरण म हिंदी क यथासभव नय-से नय प्रयोगों का भी आकलन हुआ है—यहाँ तक कि साधु असाधु प्रयोगों का विचार किए बिना भी बहुत से उदाहरण उल्लिखित हुए हैं जस क्रिया के सातत्यबोधक रूपों का विवरण देत हुए पढ़ता होता है', 'पढ़ रहा होता है' 'पढ़ना होता था' पढ़ रहा होता था आदि की गणना। इसी प्रकार अंग्रेजी के अक्षरशः अनुवाद 'ममद म चल रहा बहस म भाग लेते हुए जैसे प्रयोगों को भी डा० दीमशित्स न अपने व्याकरण म निधड़क भाव से स्थान दिया है।

प्रचलित प्रयोगों का विविधता के साथ ही डा० दीमशित्स का यह व्याकरण नवीन व्याकरणिक श्रेणियों के निर्माण का दृष्टि स भी पर्याप्त समृद्ध है। भाषा रूपों का विवरण दत समय जहाँ उन्ह परम्परा म कोई परिभाषा अथवा अवधारणा प्राप्त न हो सका, वहाँ उन्होंन अपनी ओर स नई अवधारणाएँ प्रस्तावित की है जस शब्द निर्माण के सदर्भ म अर्द्ध उपसर्ग तथा व्यधिकरण के योग म बनने वाले शब्द। सामान्य वर्तमान काल तथा अपूर्ण भूतकाल म होना क्रिया के जटिल भेद वाले प्रयोगों का विवेचन करत हुए उन्होंन किसी घटना या व्यापार की प्राथिकता का उल्लेख किया है जो मरी

ही तरह सम्भवतः औरों के लिए भी अपरिचित हों। इसी प्रकार पद्धति और 'पठन' की दृष्टि से भी इस व्याकरण में ऐसी अनेक नई बातें दृष्टिगोचर होती हैं जिन सबका उल्लेख करना यहाँ सम्भव नहीं है। एक हिन्दी पाठक के नाते प्रसंगात् मैं इतना ही कह सकता हूँ कि अपनी भाषा की ऐसी बहुत-सी विशेषताएँ हैं जिनकी ओर 'अतिपरिचयात् अवज्ञा' के कारण सामान्यतः हमारा ध्यान नहीं जाता। इस प्रकार से शायद डा० दीमशित्स ने प्रमाणित कर दिया कि किसी भाषा का व्याकरण कभी-कभी अन्य भाषा-भाषी अधिक सफलता से लिख जाते हैं क्योंकि उनमें प्रथम परिचय तथा प्रथम-दर्शन की अनाविल जिज्ञासा होती है। इस दृष्टि से इस व्याकरण का अत्यधिक व्यावहारिक महत्त्व है।

मेरा सौभाग्य है कि मुझे यह ग्रन्थ पाण्डुलिपि रूप में ही देखने को प्राप्त हो सका और इसके प्रणयन की प्रत्येक गतिविधि को निकट से जान सकने का अवसर मिला। स्पष्ट ही डा० दीमशित्स के इस वैज्ञानिक कार्य के लिए मेरे मन में सौहार्दपूर्ण शुभाशंसा है, साथ ही यह आकांक्षा भी कि इसके बाद वे शीघ्र ही हिंदी का एक बृहद् व्याकरण भी तैयार करने में सफल हों।

—नामवरसिंह

# विषय-सूची

मनाशब्दों के निर्माणकारी अर्द्ध उपसर्ग—शब्द संयोजन—विशेषणों का निर्माण—विशेषणों के निर्माणकारी प्रत्यय—विशेषणों के निर्माणकारी अर्द्ध प्रत्यय—विशेषणों के निर्माणकारी उपसर्ग—विशेषणों के निर्माणकारी अर्द्ध उपसर्ग—शब्द संयोजन से विशेषणों का निर्माण—क्रियाओं का निर्माण—नामिक क्रियाएँ—व्युत्पन्न सकर्मक तथा प्रेरणार्थक क्रियाएँ—प्रेरणार्थक क्रियाओं का प्रयोग—अवधारणबोधक क्रियाएँ—अवधारणबोधक क्रियाओं में प्रयुक्त सहकारी क्रियाओं की विशेषताएँ—समानार्थक क्रियाओं तथा विपरीतार्थक क्रियाओं के संयोजनों द्वारा—क्रियाओं का निर्माण—क्रियार्थक समुदाय।



शब्दसमुदाय—वाक्य—वाक्य में शब्दों के सम्बन्धों के प्रकार—साधारण वाक्य—वाक्य के प्रकार—दो अंगों वाले वाक्य—वाक्य के मुख्य अंग—उद्देश्य—विधेय—क्रियाविधेय—नामिक विधेय—वाक्य के सहायक अंग—कर्म—गुणनिर्देशक—विशेषताबोधक—विधेय का वाक्य के उद्देश्य तथा प्रधान कर्म से अन्वय—एक अंग वाले वाक्य—निश्चित पुरुषवाचक वाक्य—अनिश्चित पुरुषवाचक वाक्य—अपुरुषवाचक वाक्य—अपूर्ण वाक्य—शब्द क्रम—शब्दसमुदाय में शब्द क्रम—वाक्य में शब्द क्रम—संयुक्त वाक्य—संयुक्त समानाधिकरण वाक्य—संयुक्त व्यधिकरण वाक्य—उद्देश्य उपवाक्य—विधेय उपवाक्य—कर्म उपवाक्य—गुणनिर्देशक उपवाक्य—संयोजक उपवाक्य—विशेषताबोधक आश्रित उपवाक्य—उपवाक्यबहुल संयुक्त व्यधिकरण वाक्य—प्रत्यक्ष कथन तथा परोक्ष कथन।

# प्रस्तावना

भारत की राजभाषा हिन्दी संसार में सबसे अधिक व्यवहार में आने वाली भाषाओं में से है। परन्तु हिन्दी आधुनिक भारत की एकमात्र भाषा नहीं है। भारत में दो सौ से अधिक भाषाएं तथा बोलियाँ भारत के स्थानीय भागों में बोली जाती हैं। ९० से अधिक प्रतिशत लोग हिन्दी, उर्दू, बंगला, तमिल, तेलुगु, मराठी, पंजाबी, गुजराती, कन्नड़, बिहारी, उड़िया, राजस्थानी आदि बोलते हैं। अधिकतर भारतीय भाषाओं की अपनी अपनी स्वतन्त्र लिपियाँ हैं।

आधुनिक भारत तथा पाकिस्तान की भाषाएँ निम्नलिखित समुदायों में बाँटी जा सकती हैं —

(१) उत्तर भारतीय (२) द्रविड़ (३) तिब्बत-बर्मी (४) मुंडा (५) मान ख्मेर।

इनमें से सबसे बड़ा प्रथम समुदाय है। यह भारोपीय भाषाओं के परिवार का है। कई युगों में उत्तर भारतीय भाषाएं अपने व्याकरण विषयक रूपों के सुधार की दिशा में अपने आन्तरिक नियमों के अनुसार विकसित होती रही हैं। उत्तर भारतीय भाषाएं इन तीन वर्गों में विभाजित हैं—(१) पुरातन युगीन उत्तर भारतीय भाषाएँ (२) मध्ययुगीन उत्तर भारतीय भाषाएँ तथा (३) अर्वाचीन युगीन उत्तर भारतीय भाषाएँ।

पुरातन युगीन उत्तर भारतीय भाषाएँ वेदों तथा महाकाव्यों में प्रयुक्त भाषाएं हैं। इन भाषाओं का विकास ईसा से लगभग बारह सदियों पूर्व हुआ। सबसे अधिक प्राचीन साहित्यिक कृति, जो भाषा की दृष्टि से सबसे अधिक समृद्ध है वह है ऋग्वेद।

ऋग्वेद के पश्चात् अन्य बड़ी कृतियाँ रची गई जो पुरातन युगीन भाषाओं की बहुमूल्य साहित्यिक निधि हैं। इनमें से सबसे अन्तिम कृतियाँ रची गईं शास्त्रीय संस्कृत में। संस्कृत में साहित्य का विकास सुचारु रूप से अनेक सदियों तक होता रहा। ईसा से लगभग पाँच सदी पहले मध्ययुगीन भारतीय भाषाओं का प्रादुर्भाव हुआ। इन भाषाओं का तब व्यापक नाम पड़ा प्राकृत भाषा—इनमें पाली, शौरसेनी, महाराष्ट्री, मागधी, अर्द्धमागधी का समावेश है। उनके

स्थान पर ईसा क बाद का प्रारम्भिक सदियो म उनके परवर्ती अपभ्रंश रूपो का प्रारम्भ होता है। ये अपभ्रंश रूप प्राकृतो तथा वर्तमान काल तक की दस सदियो म विकसित होती आ रही आधुनिक उत्तर भारतीय भाषाओ के बीच की एक कडी थी। अर्वाचीन उत्तर भारतीय भाषाओ की सम्बन्धित अपभ्रंशो से उत्पत्ति हुई। उन्ही म से एक है हिन्दी भाषा। वह आधुनिक भारत म सबसे अधिक प्रचलित है। भारत के लगभग २५ करोड आदमी उसका व्यवहार करते हैं। हिन्दी म समृद्ध साहित्य तथा पत्र पत्रिकाओ का प्रकाशन हो रहा है। हिन्दी भाषा अर्वाचीन भारतीय भाषाओ के उत्तरीय समुदाय के परिवार की है।

आधुनिक भारत म हिन्दी के सबसे निकट भाषा उर्दू है। हिन्दी तथा उर्दू का प्रादुर्भाव और उनकी आजकल की स्थिति इस बात के परिचायक हैं कि उनका आधार—व्याकरण विषयक ढाँचा मौलिक शब्द भण्डार तथा ध्वनि सम्बन्धी प्रणाली प्राय एक सदृश हैं।

हिन्दी तथा उर्दू की भिन्नताएँ मुख्यत शब्दावली तथा आंशिक रूप से शब्द निर्माण और वाक्य रचना के क्षेत्र म दखने म आती है।

जैसा कि सुविदित है अपने विकास की प्रक्रिया म भाषाओ म विभिन्न परिवर्तन आया करते है। भाषा की ध्वनियाँ तथा पदरचना-सम्बन्धी ढाँचे आदि बदल जाते हैं।

भारतीय भाषाएँ भी अपने विकास के लम्बे तथा जटिल मार्ग से गुजरी है जिसमें पदरचना-सम्बन्धी ढाँचे में मौलिक परिवर्तन आया है। यह परिवर्तन लम्बी अवधि के अन्दर होता रहा है। परिवर्तन की प्रक्रिया प्रारम्भ में मध्य युगीन भाषाओ अर्थात प्राकृत भाषाओ में संश्लेषणात्मक ढाँचे के शनै शनै लोप फिर अपभ्रंश भाषाओ म उनके पूर्ण लोप तथा अन्त म अर्वाचीन भारतीय भाषाओ के विश्लेषणात्मक ढाँचे के निर्माण में प्रकट हुई है।

अर्वाचीन भारतीय भाषाओ के विश्लेषणात्मक ढाँचे के उत्तरो विकास के आधार पर उनमे पुरातन भारतीय संश्लेषणात्मक रूपो से सर्वथा भिन्न नवीन संश्लेषणात्मक रूपो का प्रादुर्भाव दृष्टिगोचर होता है।

संश्लेषणात्मक ढाँचे वाली भाषाओ म व्याकरण विषयक रूप तथा वाक्य म शब्दो के बीच सम्बन्ध स्वयं शब्दो के रूपो के विकार से व्यक्त होते हैं। विश्लेषणात्मक ढाँचे वाली भाषाएं इस तरह की भाषाएँ कहलाती हैं जिनमे व्याकरण-विषयक रूप तथा वाक्य में शब्दों के बीच सम्बन्ध शब्दो के रूपो द्वारा नहीं अपितु शब्दक्रम सहायक शब्दो आदि से व्यक्त होते हैं।

संश्लेषणात्मक ढाँचे वाली भाषा का ज्वलन्त नमूना वैदिक भाषा है जो

उस युग की बोलचाल की साहित्यिक भाषा थी।

एक वदिक कालीन उपभाषा से विकसित शास्त्रीय सस्कृत एसी भाषा थी जिसमे सश्लेषणपरक रूपा का आधिक्य था। अपभ्रश भाषाएँ साहित्य म मध्ययुग के आरम्भ म प्रयुक्त होन लगी। उनके अर्वाचीन रूप ध्वनिया तथा पदरचना की दष्टि से उत्तर भारतीय भाषाओ के पूव रूपा स प्राय मिलत जुलत थ। अर्वाचीन उत्तर भारतीय भाषाओ के विकास का प्रक्रिया केवल १५वा सदी म पूण हुई है जब आधारभूत विभक्ति चिह्ना तथा अर्वाचीन उत्तर भारतीय भाषाओ की क्रियाओ के विश्लेषणात्मक रूपा का पूण विकास हुआ। लगभग इसी समय एक विश्लेषणात्मक टाच वाली भाषा पूण रूप मे विकसित हुई जिसको ही बाद म जाकर हिन्दी नाम दिया गया। हिन्दी भाषा मे अधिकाश क्रिया सम्बन्धी रूप विश्लेषणात्मक ढग स कृदन्ता तथा विभिन्न सहायक क्रियाओ के रूपा के सयोजन द्वारा बनत हैं। वाक्य मे शब्दा के सम्बन्ध विभक्ति चिह्नों द्वारा व्यक्त होते ह जो नामिक शब्दा या सवनामो के असामान्य कारक के साथ जुड होते है। जैसा कि सवविदित है शुद्ध विश्लेषणात्मक या शुद्ध सश्लेषणात्मक भाषाएँ नही होती ह। भाषा मे शब्द के व्याकरण विषयक कार्यो तथा वाक्य म शब्दा के सम्बन्धा की अभिव्यक्ति के चिह्ना निश्चित प्रकारा की बहुलता के अनुसार ही भाषाएँ विश्लेषणात्मक प्रधान या सश्लेषणात्मक प्रधान समझी जाती हैं। सस्कृत म भी सश्लेषण प्रधान रूपा के साथ कुछ थोड स विश्लेषणात्मक रूप देखने म आते है।

हिन्दी का व्याकरण सम्बन्धी ढाचा भी शुद्ध विश्लेषणात्मक नही है। विश्लेषणात्मक रूपो के साथ साथ भाषा म जिनका बाहुल्य है तथा इसीलिए हिन्दी भाषा की परिगणना विश्लेषण प्रधान भाषाओ म की जाती है सश्लेषण के तत्त्व भी विद्यमान हैं। ये तत्त्व हिन्दी भाषा के विकास के भिन्न भिन्न काला स सम्बन्धित हैं। जैसे, मध्ययुगीन भाषाओ के अवशेष 'मुझे', 'तुझे', तथा नय सश्लेषणात्मक रूप जो विश्लेषणात्मक ढाचे के विकास के समय म उत्पन्न हुए हैं— लडकियाँ' 'बोलती' इत्यादि।

हिन्दी मे विश्लेषणात्मक रूप क्रियाविशेषणा का छोडकर अन्य सभी प्रधान शब्द भेदो में विद्यमान होते हैं। जसे

(क) सज्ञाशब्दों में सब सज्ञाओ असामान्य कारक तथा सम्बोधन कारक बहुवचन रूपा का तथा आकारान्त व आकारान्त सज्ञाशब्दा के असामान्य कारक तथा सम्बोधन कारक एकवचन के रूपा का निर्माण होन समय।

(ख) विकारी विशेषणा आकारान्त विशेषण सवनामो तथा क्रमवाचक

संख्याओं में लिंग, वचन तथा कारक के अनुसार उदल्त समय।

(ग) संज्ञा सर्वनामों में (१) एकवचन, एकारांत तथा एकारान्त कर्मकारक के प्रयोग में। (२) सब तथा 'कई सर्वनामों के असामान्य कारक सबों' तथा 'कइयों' के प्रयोग में।

(घ) क्रियाओं में। (१) आज्ञार्थक प्रकार के भेदों, सम्भावनार्थक प्रकार के सामान्य भेद तथा निश्चयार्थक प्रकार के प्रथम भविष्यकाल का निर्माण होते समय। (२) लिंग तथा वचन में कृदन्तों के विकार में। (३) पुरुष तथा वचन में सम्भावनार्थक प्रकार के सामान्य भविष्यकाली क्रियाओं के विकार में। (४) वर्तमान काल में पुरुष तथा वचन में होना क्रिया के विकार में। (५) प्रथम भविष्यकाल में पुरुष वचन तथा लिंग में क्रियाओं के विकार में। (६) अपूर्ण भूतकाल में लिंग तथा वचन में सहायक क्रिया होना के विकार में।

(८) लिंग तथा वचन में का विभक्ति चिह्न तथा सा निपात के विकार में।

नामिक रूपों तथा क्रिया के रूपों में नये सम्पूर्ण मराठी, बंगला तथा अन्य अर्वाचीन भारतीय भाषाओं में भी दृष्टिगोचर होते हैं।

प्रादुर्भाव की दृष्टि से हिन्दी भाषा का शब्द भण्डार दो प्रकार के शब्दों से सम्पन्न हुआ है—देशी और विदेशी। देशी शब्दों की दो श्रेणियाँ हैं—इनमें पहली श्रेणी के वे शब्द हैं जो पुरातन भारतीय काल से मध्य काल में से गुजरते हुए आधुनिक काल तक लम्बा मार्ग तय करके हिन्दी में थोड़ा-बहुत रूप बदल कर आए हैं। उन्हें कहते हैं तद्भव शब्द। दूसरी श्रेणी के वे शब्द हैं जो प्राचीन संस्कृत भाषा से बिना किसी रूपान्तर के हिन्दी में आये हैं। इन्हें कहते हैं तत्सम शब्द। विदेशी शब्द आये हैं मुख्य रूप से निम्नलिखित भाषाओं से—ईरानी तुर्की, अरबी, पुर्तगाली, फ्रांसीसी, अंग्रेजी तथा आंशिक रूप से रूसी। संस्कृत से आये हुए शब्द हिन्दी की शब्दावली का सबसे महत्त्वपूर्ण भाग है। ये संस्कृत शब्द दराज अर्थात अन्य भारतीय शब्दों के साथ नवीन शब्दों तथा शब्द समुदायों के निर्माण का आधार होते हैं। ये धर्म, शिक्षा प्रणाली, कला, विज्ञान और प्रशासन-सञ्चालन इत्यादि सम्बन्धी सामाजिक राजनीतिक शब्दावली की रीढ़ हैं। ये शब्द मुख्य रूप से साहित्यिक कृतियों के माध्यम से हिन्दी भाषा में आये हैं।

ईरानी भाषाओं से आये हुए शब्द विदेशी भाषाओं के शब्दों में मुख्य स्थान रखते हैं। वे हिन्दी में दो रीतियों से आये हैं। एक स्थानीय लोगों तथा ईरानी भाषाभाषियों के बीच सम्पर्क द्वारा और दूसरे प्रशासनिक संस्थानों,

सेना, स्कूल धर्म, साहित्य तथा कला आदि द्वारा, जिनमें १९वीं सदी के मध्य तक फारसी भाषा का बोलबाला था।

तुर्क शब्द मुख्यत हिंदी भाषा म बोलचाल द्वारा आये है। जसे कुली, कचा तोप बन्दूक दारोगा आदि।

अरबी शब्द अधिकतर अरबी शब्दों से समृद्ध ईरानी तथा तुर्की भाषाओं द्वारा हिंदी म आये है।

पुर्तगाली तथा फ्रांसीसी शब्द सोलहवी तथा सत्रहवी सदियो मे बोलचाल द्वारा हिंदी म प्रयुक्त होने लगे। हिंदी म उनका भाग नगण्य सा ही है। कारण पुर्तगालियों तथा फ्रांसीसियों का भारत म प्रवेश अपेक्षाकृत अल्पकाल तक रहा और दक्षिण भारत के कुछ इलाकों तक ही सीमित रहा। इसलिए व भारत की आम जनता की भाषाओं तथा रहन सहन को बहुत प्रभावित नहीं कर सके। हिंदी म अपनाये गये पुर्तगाली तथा फ्रांसीसी कतिपय शब्द नमूने के तौर पर हम दते है—

पुर्तगाली शब्द अलमारी, आया, आलपीन, इस्तरी, कमीज, कमरा काजू काफी इत्यादि।

फ्रांसीसी शब्द कारतूस, कूपन अग्रेज बुरुश आदि।

अंग्रेजी शब्द भारतीय भाषाओं म सोलहवी सदी म प्रयुक्त होने लगे। अंग्रेजों क उपनिवेशवादी काल के प्रारम्भिक काल म अंग्रेजी शब्दों का प्रयोग ईस्ट इण्डिया कम्पनी के कर्मचारियों क पदों तथा सैनिक उपाधियों का निर्देश करने क लिए किया जाता था। आगे चलकर भारत म ब्रिटिश प्रभुत्व के स्थापन क साथ साथ स्थानीय भाषाओं पर अंग्रेजी भाषा का प्रभाव प्रबल हुआ, जब सन १८५७ १८५९ के राष्ट्रीय भावनापूर्ण विद्रोह के दमन क पश्चात अंग्रेजी भाषा तत्कालीन ब्रिटिश हुकूमत की सरकारी कामकाज की भाषा घोषित की गयी थी। प्रत्येक आदमी क लिए जो सरकारी नौकरी म लिया जाता था, अंग्रेजी भाषा का जानना अनिवार्य था। मुख्य रूप स अंग्रेजी भाषा के माध्यम से ही नव भारतीयों का पश्चिमी विज्ञान तकनीकी तथा संस्कृति का परिचय प्राप्त होता था। इस प्रकार भारत म अंग्रेजों के दीर्घकालीन प्रभुत्व के समय हिंदी म तथा दूसरी भारतीय भाषाओं म भी विभिन्न प्रशासनिक प्रणाली, सरकारी प्रबंध-व्यवस्था, सेना शिक्षा प्रणाली, विज्ञान, तकनीकी, प्रेस तथा भारतीयों क राष्ट्रीय जागृति आदि सम्बन्धी अंग्रेजी शब्द आ गये हैं।

रूसी शब्द हिंदी म मुख्यत अंग्रेजी के माध्यम स आये हैं। जैसे सोवियत सद्दी स्पुतनिक मरखाज, स्वेज इत्यादि। सीधे रूसी से म बहुत कम

शब्द हिन्दी में लिये गये हैं। इस प्रकार के अधिकतर शब्द साथ ऐसा मुहावरे नहीं बल्कि ऐसा शब्द या ऐसी मुहावरा की प्रतिच्छाया है जो सोवियत संघ की परिस्थिति एवं प्रगति सम्बन्धी नये विचारों को व्यक्त करने के लिए अंग्रेजी तथा हिंदी संस्कृत के शब्दों के आधार पर बनाये गये हैं। जैसे पंचवर्षीय योजना अणु बिजलीघर शांति पुरस्कार विजेता सर्व विशारद संस्कृति भवन इत्यादि।

हिन्दी भाषा का शब्द भण्डार निरन्तर नये शब्दों तथा मुहावरों से भर रहा है। ये नये शब्द तथा मुहावरे न केवल इतर भाषाओं से लिए जा रहे हैं बल्कि हिंदी की अपनी विद्यमान शब्दावली के आधार पर भी शब्द निर्माण के कई प्रकारों द्वारा ये हिंदी को समृद्ध कर रहे हैं। हिंदी भाषा में शब्द निर्माण के नियम निम्नलिखित प्रकार के हैं—

(१) पदरचना विषयक प्रकार अर्थात आगम प्रत्ययों द्वारा शब्द निर्माण।

(२) वाक्यरचना पदरचना विषयक प्रकार।

(३) शब्दावली भावार्थ विषयक प्रकार।

प्रत्येक प्रकार के शब्द निर्माण के अपने अपने उप प्रकार होते हैं। हिन्दी भाषा में पदरचना विषयक प्रकार के निम्न अवान्तर प्रकार हैं—

(क) ध्वन्यात्मक पदरचना प्रकार जिसमें निम्न भेदों का समावेश होता है

(१) प्रत्ययरहित भेद इसमें स्वर दीर्घ या ह्रस्व हो जाता है अथवा स्वर का रूपान्तर हो जाता है। साथ साथ कभी कभी रूपान्तरित व्यंजन में भेद मुख्य रूप से सकर्मक तथा प्रेरणार्थक क्रियाओं के निर्माण में देखने में आते हैं। जैसे

| | |
|---|---|
| समझना | समझाना |
| पीना | पिलाना |
| टूटना | तोड़ना |
| छूटना | छोड़ना |

(२) प्रत्ययसहित भेद इसमें संज्ञा के पहले अक्षर के स्वर में ध्वन्यात्मक परिवर्तन होता है। यह परिवर्तन तब होता है जब 'इक' प्रत्यय द्वारा संज्ञाओं से विशेषण बनते हैं।

संज्ञाओं के प्रथम अक्षरों में ध्वन्यात्मक परिवर्तन निम्न प्रकार के होते हैं

अ आ में परिवर्तित होता है आ अपरिवर्तित ही रहता है।

इ ऐ में परिवर्तित होता है।

ई ऐ म परिवर्तित होना है।

उ और ऊ दोनो ही 'औ म परिवर्तित होते है।

'ओ' 'औ' म परिवर्तित होता है।

उदाहरण

| | |
|---|---|
| समय | सामयिक |
| इतिहास | ऐतिहासिक |
| नीति | नतिक |
| उपचार | औपचारिक |
| भूत | भौतिक |
| लोक | लौकिक |

(ख) प्रत्ययसहित भेद, जिसम शब्दो का निर्माण केवल प्रत्ययो द्वारा होता है। जैसे

| | |
|---|---|
| लेख | लेखक |
| खेत | खेता |
| मदद | मददगार |
| बल | बलवान |

(ग) उपसर्गसहित भेद, जिसम नय शब्द का निर्माण उपसर्गों से होता है। जसे

| | |
|---|---|
| देश | विदश |
| मान | अपमान |
| गुण | अवगुण |
| जान | अनजान |

(घ) मिश्रित भेद जिसम नये शब्दो का निर्माण प्रत्ययो तथा उपसर्गों दोनो म ही होता है। जसे

| | |
|---|---|
| मेल | अनमेलपन |
| भारत | अभारतीय |
| त त्र | स्वतन्त्रता |
| होश | बेहोशी |

(ङ) मध्यप्रत्ययसहित भेद, जिसमे नय शब्द का निमाण मध्यप्रत्ययो से होता है। इस भेद क अनुसार सकमक क्रियाए बनती हैं, जैस निकलना स निकालना, मरना स मारना और बँटना से बाँटना सकमक क्रियाएँ बनती है।

विभिन्न शब्द भेदो म शब्द निर्माणकारी प्रक्रियाएँ विभिन्न होती हैं।

उदाहरण के लिए संज्ञाओं के निर्माण में उपसर्गसहित भेद कम प्रयुक्त होता है। जैसे

| | |
|---|---|
| साहस | दु साहस |
| मानव | अतिमानव |
| काल | दुष्काल |

यह भेद अधिकतर विशेषणों के निर्माण में दृष्टिगोचर होता है। जैसे

| | |
|---|---|
| र्थक | अनर्थक |
| फल | विफल |
| पता | लापता |
| उम्मीद | नाउम्मीद |

प्रत्ययसहित भेद संज्ञा शब्दों के निर्माण तथा विशेषण शब्दों के निर्माण दोनों में व्यापक रूप से व्यवहृत होता है। क्रिया शब्दों के निर्माण में उनका व्यवहार अपेक्षाकृत कम होता है। जैसे

| | |
|---|---|
| भूमि | भूमिधर |
| अधीन | अधीनता |
| शान्ति | शान्तिपूर्ण |
| अपना | अपनाना |

आधुनिक हिंदी में अपने उपयोग की दृष्टि से सारे प्रत्यय और उपसर्ग निम्न दो मुख्य वर्गों में बाँटे जा सकते हैं

(१) उत्पादक अर्थात प्रचलित प्रत्यय और उपसर्ग जिनका आधुनिक भाषा में नये शब्दों के निर्माण में प्रयोग होता है। इनमें सबसे महत्व के हैं नकारात्मक उपसर्ग, जैसे कि अ अन व गैर और भाववाचक संज्ञाओं के प्रत्यय जैसे इ वाद ता पन आदि। उदाहरणार्थ—

| | |
|---|---|
| सहकारी | असहकारी |
| सुना | अनसुना |
| फायदा | बेफायदा |
| सरकारी | गैर सरकारी |
| बुरा | बुराई |
| साम्राज्य | साम्राज्यवाद |
| स्वाधीन | स्वाधीनता |
| लड़का | लड़कपन |

(२) अनुत्पादक अर्थात अप्रचलित उपसर्ग और प्रत्यय जिनके द्वारा

आधुनिक हिन्दी भाषा मे नये शब्दो का निर्माण नही होता है। उनमे निम्न उपसर्ग और प्रत्ययो का समावेश होता है नि, अधि, अभि, बिला, बा, ति, वा हा, आक आदि।

उदाहरण

| | |
|---|---|
| खोट | निखोट |
| राज | अधिराज |
| मान | अभिमान |
| नागा | बिला नागा |
| अदब | बाअदब |
| नी | नीति |
| देना | देवा |
| चरवाना | चरवाहा |
| तरना | तराक |

हिन्दी भाषा मे शब्द निर्माण के पदरचना विषयक प्रकारो को वाक्य रचना विषयक प्रकारो से पृथक करना काफी कठिन होता है क्योंकि लगभग सब संयुक्त शब्दो मे जो वाक्यरचना विषयक प्रकार से अर्थात शब्द संयोजन से बने है उनके अंग एक-दूसरे पर निश्चित पदरचना की दृष्टि मे निर्भर करते है। हिन्दी भाषा मे शब्द निर्माण का विशुद्ध वाक्यरचना विषयक प्रकार अर्थात दो या तीन शब्दो का समान संयोजन गौण महत्त्व वाला होता है। इस प्रकार के अन्तर्गत निम्नलिखित श्रेणी के शब्दो का निर्माण होता है मा बाप, दिन रात आदि।

उक्त संयुक्त शब्दो के दो अंग पदरचना की दृष्टि से एक दूसरे पर आश्रित नहीं होते है और उनके बीच योजक 'और' या 'तथा' प्रयुक्त हो सकता है।

हिन्दी भाषा मे शब्द निर्माण का वाक्यरचना पदरचना प्रकार सबसे अधिक प्रचलित है। इस श्रेणी मे निम्न अवान्तर भेद होते है

(क) शब्द संयोजन जैसे शान्तिप्रेमी (शान्ति+प्रेमी), देशनिकाला (देश+निकाला), बिजलीघर (बिजली+घर) आदि।

(ख) विशेषणों क्रिया के सामान्य रूपों कृदन्तो और यहा तक कि निपातो का सत्वीकरण। जैसे धनी वकालिक, उसके आने तक, कहा, घेरा हाँ में हाँ मिलाना नही करना भाग्य का आज और कल।

शब्द निर्माण के वाक्यरचना-पदरचनाविषयक प्रकार मे विभिन्न शब्द

भेदो का क्रियाविशेषणीकरण भी समाविष्ट है। हिन्दी में क्रियाविशेषण के अर्थ में निम्नलिखित प्रयुक्त होते हैं

(१) संज्ञाएँ और संज्ञाओं की द्विरुक्तियाँ। जैसे सुबह, रोज दिन दिन, इत्यादि।

(२) विशेषण। जैसे अच्छा बुरा, साफ, धीरे आदि।

(३) सर्वनाम। जैसे इतना उतना, ऐसा वैसा आदि।

(४) पूर्वकालिक कृदन्त। जैसे जान-बूझकर छिपकर मिलकर इत्यादि।

(ग) शब्द निर्माण के वाक्यरचना पदरचना प्रकार से संज्ञा तथा विशेषणपरक शब्दों के क्रियापरक शब्द भेद विनिमय (कन्वर्शन) का गहरा सम्बन्ध है। इस तरह के शब्दभेद विनिमय का अर्थ यह समझा जाता है कि संज्ञा या विशेषण से बिना किसी उपसर्ग या अव्यय के क्रिया का निर्माण होता है। इस किस्म के शब्दों का अर्थ वाक्यों में उनके स्थान तथा निश्चित शब्द भेद में निहित विशेषताओं पर निर्भर होता है। हिंदी में इस क्रियापरक शब्द भेद विनिमय के अंतर्गत क्रियाओं के रूप में कुछ स्त्रीलिंग संज्ञाओं और विशेषणों का प्रयोग होता है। जैसे सराहना, रचना स्थापना झूलना रोना आदि।

शब्द निर्माण का शब्दावली भावार्थ विषयक प्रकार व्यवहृत तब होता है जब नये विचारों को व्यक्त करने के लिए शब्दों का अन्य अर्थों में प्रयोग होता है। जैसे जवान शब्द युवक है किन्तु यह बोलचाल की भाषा में सैनिक के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा है। यान' शब्द जिसका पहले अर्थ था परिवहन का साधन किन्तु अब मुख्यत हवाई जहाज के अर्थ में व्यवहृत होने लगा है।

यूरोप में वैज्ञानिक भारतविद्या का प्रारम्भ रूस में हुआ था। अफानासी निकितिन तथा गेरासिम लेबिदेव की उत्कृष्ट कृतियों ने वैज्ञानिक भारतविद्या की आधारशिला रखी। इससे भारतविद्या के विकास को भारी प्रेरणा मिली। उन्होंने सबसे पहले दुनिया को भारतीय जनता की पुरानी संस्कृति तथा उसके कलात्मक और ऐतिहासिक स्मारकों से परिचित कराया।

यूरोप में अर्वाचीन भारतीय भाषाओं का अध्ययन जिनमें हिंदी भी है, अठारहवीं सदी के अन्त में ही प्रारम्भ हुआ। यूरोप में इन भाषाओं का अध्ययन केवल व्यावहारिक उद्देश्यों से ही हो रहा था तथा यूरोप के अनेक देशों की उपनिवेशवादी नीति का ही वह एक अंग था। रूस में वैज्ञानिक भारतविद्या का विकास बिल्कुल अन्य उद्देश्य तथा आधार पर हो रहा था। वहाँ इसका विकास वैज्ञानिक जानकारी के प्राप्त्यर्थ तथा भारत की महान तथा अद्वितीय

मस्कृति म रूसी सामाजिक क्षेत्रो की गहरी रुचिया के कारण हो रहा था। परन्तु अक्तूबर क्राति से पूव के रूसी भारतविद्या के साहित्यशास्त्र तथा भाषा शास्त्र के क्षेत्र मे पर्याप्त सफलता एव सिद्धि के बावजूद कई कमिया थी जिनके कारण रूसी भारतविद्या के विकास म बाधाएँ पड रही थी। उन कमिया मे एक मौलिक कमी यह थी कि सब भारतीय भाषाओ म से केवल पुरातन भारतीय भाषाओ अर्थात वदिक तथा शास्त्रीय सस्कृत और आंशिक रूप स मध्ययुगीन भाषाओ का अध्ययन हो रहा था। अर्वाचीन भारतीय भाषाओ का अध्ययन नाममात्र का ही हो सका था। अक्तूबर क्राति से पूव क केवल एक रूसी भारतविद्याविद प्रोफेसर ई० प० मीनायव, जिन्हे पुरातन तथा अर्वाचीन भारतीय भाषाओ तथा साहित्या का अच्छा ज्ञान था भारत की सास्कृतिक विविधता के अध्ययन का महत्त्व समझते थे।

रूस में अर्वाचीन भारतीय भाषाओ का अध्ययन अक्तूबर समाजवादी क्राति के पश्चात ही विधिवत प्रारम्भ हुआ तथा भारतविद्या के प्रमुख सोवियत प्रतिनिधि अकादमीशियन अ० प० बरानिकोव के पवित्र नाम के साथ उसका अविनाभाव सम्बन्ध है। श्री बरानिकोव को सोवियत भारतविद्या के नये पथ प्रशस्त करने तथा भारतीय इतिहास व सस्कृति के बहुमुखी अध्ययन के आधार के रूप म महत्त्वपूण अर्वाचीन भारतीय भाषाओ का अध्ययन आरम्भ करने का श्रेय है। अकादमीशियन बरानिकोव न दाऊद अज़ादत्त के साथ मिलकर लेनिनग्राद विश्वविद्यालय म हिन्दी, उदू मराठी बँगला तथा पजाबी भाषाओ के अध्यापन का समुचित प्रबन्ध किया। उन दोनो ने अर्वाचीन भारतीय भाषाओ तथा साहित्या के विवेचना को तयार किया। अकादमीशियन बरानिकोव न अनेक ग्रन्थ तथा पाठ्यपुस्तका का प्रणयन किया। इन ग्रन्थो म सबसे अधिक महत्त्वपूण पाठ्यपुस्तक है हिन्दुस्तानी (हिन्दी व उदू)'।

श्री बरानिकोव द्वारा शुरू किये गए उक्त साहित्यिक काय एव साधना को आगे बढ़ा रहे है आज भी उनके सुयोग्य कमठ शिष्य तथा प्रशिष्य। हिन्दी साहित्य के क्षेत्र म सफलतापूवक काय कर रहे है य० पा० चेल्गिव। उनके द्वारा हिन्दी कविता पर लिखी गई पुस्तक 'परम्परा तथा नवीन शली' शाघ्र ही प्रकाशित होने वाली है। हिन्दी रूसी तथा रूसी हिन्दी शब्दकोशा के प्रणयन तथा सकलन म महत्त्वपूण योग दिया है डाक्टर व० म० बस्त्रोवनाय ने। उनके द्वारा सकलित हिन्दी रूसी शब्दकोश के दो मस्करण प्रकाशित हो चुके है। आजकल व डाक्टर व० लिपिरास्की तथा डाक्टर ग० जोग्राफ के साथ मिलकर नय बहत रूसी हिन्दी शब्दकोश के प्रकाशन की तैयारी म लग हुए हैं। डाक्टर

हिंदी भाषा में दीर्घ तथा ह्रस्व स्वर का आपस में विनिमय हुआ करता है। विनिमय होने वाले स्वरों के निम्न युग्म होते हैं —आ अ, ई इ, ए इ, ऊ उ ओ उ। ह्रस्व स्वरों का विनिमय आ अ ई ए, इ ए ए इ ए इ, उ ओ ओ उ प्राय सकर्मक तथा प्रेरणार्थक क्रियाओं के निर्माण में देखा जाता है। जैसे—

| | |
|---|---|
| बनना | बनाना |
| पीना | पिलाना |
| फिरना | फेरना |
| देखना | दिखाना |
| बैठना | बिठाना |
| रुकना | रोकना |
| सोना | सुलाना |

शब्द निर्माण के विभिन्न प्रकारों में दीर्घ स्वर प्राय लघु हो जाते हैं। वैसे शब्द-संयोजन में संयुक्त शब्द के पूर्वअंश में दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाते हैं। जैसे—अधपका (आधा+पका) घुड़चढा (घोड़ा+चढ़ना)।

कतिपय स्वरादि रहित प्रत्ययों द्वारा बनने वाले शब्दों में दीर्घ स्वर ह्रस्व स्वर हो जाते हैं। जैसे—बिटवा (बेटा+वा)।

## लघु 'अ' का अनुच्चारण

हिंदी में प्रयुक्त शब्दों में कभी कभी अ का उच्चारण नहीं होता है। 'अ' का उच्चारण या उसका अनुच्चारण किसी शब्द में उसकी स्थिति पर निर्भर करता है। अ स्वर शब्द के अन्त में असंयुक्त व्यंजनों के पश्चात प्राय उच्चारित नहीं होता है किंतु जब शब्द के अंत में संयुक्त व्यंजन होता है तब 'अ स्वर का उच्चारण सुनाई देता है। जैसे—अन्न इन्द्र, शान्त, युद्ध इत्यादि। शब्द के प्रारम्भ में लघु 'अ का सदैव स्पष्ट उच्चारण होता है। जैसे—अक्षांश, गमन बचपन।

## बोलचाल मे लघु 'अ' के अनुच्चारण के कुछ नियम

लघु 'अ का बहुधा उच्चारण नहीं होता है—

(१) शब्द के अंत में असंयुक्त व्यंजनों के बाद। जैसे—घर, रात, कमल, पुस्तक।

(२) तीन अक्षरों वाले शब्दों के दूसरे अक्षर में जब शब्द के अन्त में

कोई दीर्घ स्वर होता है। जैसे —बगरा, लकड़ी, बकरा करना, बोलना इत्यादि।

(३) चार अक्षरों वाले शब्दों में अन्तिम अक्षर से पूर्व अक्षर में जब शब्द के अन्त में कोई दीर्घ स्वर होता है। जैसे—सुनहरा कचहरी समझना, निकलना इत्यादि।

(४) चार अक्षरों वाले शब्दों में दूसरे तथा चौथे व्यंजन के पश्चात् जब शब्द के अन्त में असंयुक्त व्यंजन होता है। जैसे—खटमल, पटसन।

(५) क्रिया के सामान्य रूपों के दूसरे अक्षरों में जब अन्तिम अक्षर से पूर्व अक्षर में दीर्घ 'आ' होता है। जैसे—समझाना बदलाना इत्यादि।

## लघु 'अ' के उच्चारण के कुछ नियम

लघु 'अ' का सदैव स्पष्ट उच्चारण होता है —

(१) शब्द के पहले अक्षर में। जैसे—कब तब सवाल, जवाब।

(२) अन्तिम असंयुक्त व्यंजनों से पूर्व। जैसे—नगर, धड़क, तरफ, परख।

(३) संयुक्त अन्तिम अक्षर में। जैसे—सत्य, धर्म बुद्ध।

(४) 'य' अन्त शब्दों में जब 'य' से पहले 'आ' 'इ', 'ई' 'ऊ' स्वरों में से कोई होता है। जैसे—राय निय राजकीय राजसूय।

(५) एकाक्षर शब्दों में। जैसे—न, व।

(६) चार अक्षरों वाली क्रिया के सामान्य रूप के द्वितीय अक्षर में। जैसे—निकलना, समझना बदलना इत्यादि।

(७) संयुक्त व्यंजन से पूर्वाक्षर में। जैसे—भुलक्कड़, उमंग, मुअत्तिल।

(८) विभिन्न द्विरुक्तियों से बने शब्दों में। जैसे—टकटकी, खटखटाना।

### व्यंजन

व्यंजन वाग् इन्द्रिय की ऐसी ध्वनियाँ हैं जिनके उच्चारण में मुख में निश्वसित होने वाली वायु के लिए अनेक बाधाएँ आती हैं। हिन्दी में व्यंजन के

निम्नलिखित भेद हैं—

(१) स्पर्श व्यंजन। क ख ग, घ ङ
च छ, ज, झ ञ
ट ठ ड ढ, ण
त थ, द, ध, न
प फ ब भ, म

(२) अन्तस्थ व्यंजन। य र ल, व।

(३) ऊष्म व्यंजन। श ष स, ह।

उच्चारण के स्थान के अनुसार व्यंजनों के निम्नलिखित भेद हैं—

(१) कण्ठ्य—क, ख ग घ ङ ह।
(२) तालव्य—च छ ज झ ञ, य श।
(३) मूर्धन्य—ट ठ ड ढ ण र ष।
(४) दन्त्य—त थ द ध, न ल स।
(५) ओष्ठ्य—प फ ब भ म।
(६) अनुनासिक—ङ ञ ण न म।
(७) दन्तोष्ठ्य—व।

उच्चारण के नाद या श्वास के अनुसार व्यंजनों के दो मुख्य भेद हैं—घोष तथा अघोष।

घोष—*जिन व्यंजनों के उच्चारण करते समय नाद का उपयोग होता* है उन्हें घोष व्यंजन कहते हैं। जैसे—ग घ, ङ ज झ ञ ड ढ, ण द ध न ब भ म, य, र ल व ह।

अघोष—जिन व्यंजनों के उच्चारण में श्वास का उपयोग होता है वे अघोष व्यंजन कहलाते हैं। जैसे—क ख च, छ ट ठ त थ, प फ श, ष, स।

अन्य आधुनिक भारतीय भाषाओं की भाँति हिन्दी व्यंजनों की एक विशेषता यह है कि स्पर्श व्यंजनों में कुछ ऐसे व्यंजन हैं जिनमें ह की हल्की सी ध्वनि उच्चारण में सुनाई देती है। इसीलिए वे महाप्राण भी कहलाते हैं। जैसे—ख, घ छ झ ठ ढ थ ध फ भ।

दूसरी विशेषता यह है कि व्यंजनों में ऐसे व्यंजन हैं जो मूर्धा से उच्चारित होते हैं। जैसे—ट ठ ड ढ ण ष। इनके उच्चारण में जिह्वा का स्पर्श मूर्धा भाग से होता है।

## व्यजन सयोजन

हिन्दी मे व्यजनो का सयोजन भी होता है। जसे—बच्चा झण्डा, गूजना बागा रास्ता, सब्जी, जिल्द आदि। बोलचाल म व्यजना का सयोजन कभी कभी इस तरह से उच्चारित किया जाता है जसे उनमे कोई सयाजन न हो। इस प्रकार क उच्चारणो में कुछ व्यजनो क बीच ह्रस्व अ का प्रयोग किया जाता है। जैसे—

| | |
|---|---|
| बफ | बरफ |
| माग | मारग |
| रत्न | रतन |
| धम | धरम |
| कम | करम |

## द्वित्व व्यजन

हिन्दी म द्वित्व व्यजनो का भी प्रयोग होता है। इनका प्रयोग किसी भी शब्द के प्रारम्भ म नही किया जाता मध्य या अन्त म कही भी हो सकता है। जैसे—अन्न पटट चित्त वल्लभ आदि।

व्यजना के द्वित्व के कारण शब्द अपने से मिलते जुलते शब्द से भिन्न हो जाते हैं। जसे —पता और पत्ता, लता और लत्ता।

उच्चारण करते समय कुछ शब्दो मे द्वित्व व्यजना की-सी ध्वनि प्रतीत हुआ करती है यद्यपि वे वास्तव म द्वित्व व्यजन नहीं होते है। जैसे छीनना का छीन्ना, बनना का बन्ना और रोककर को रोक्कर की भाति कभी-कभी उच्चारित किया जाता है। उपरोक्त शब्द व्यजनो के द्वित्वाभास के उदाहरण समझे जाने चाहिएँ।

## अक्षर

हिन्दी मे ह्रस्व तथा दीघ अक्षर होते है। ह्रस्व अक्षर व होते है जिनम अ, इ, उ, अँ इत्यादि ह्रस्व स्वर होते हैं या व अक्षर ह्रस्व गिने जाते है जिनमे व्यजन के साथ ह्रस्व स्वर मिले होते है। जसे—उ छ ल ना प व न।

दीघ अक्षर वे हैं जिनम आ ई ऊ ए, ऐ ओ औ आदि दीघ स्वर होते है या दीघ अक्षरो म उनकी परिगणना होती है जिनम व्यजन क साथ दीघ स्वर मिले होते हैं। जैसे—आ शा का ऊ दा आ ज्ञा।

हिन्दी में शब्दो म अक्षर की सीमा स्वर उसके अन्त्य स्वर तक होती

है नथा इस प्रकार उसका वह परवर्ती अक्षर से पथक करती है। जसे—जा ना। ग या स्यादि।

हिन्दी म असयुक्त व्यजन एक स्वतन्त्र एव पथक अक्षर मान जाते है। जसे—नि क ट ना, बा ल ना ब ह ल ना।

यदि शब्द म द्वित्व व्यजन होता ह तो उसस पूववर्ती अक्षर की सीमा उस अक्षर के अन्त्य स्वर तक होती है। जसे—प ट्टा अ न्न भ ट्टा।

## स्वराघात

शब्दो के उच्चारण म किसी स्वर पर विशेष बल लगाना है। इस बल लगाने की क्रिया को स्वराघात कहते है।

प्रत्यक हिन्दी शब्द म जिसम एक स अधिक अक्षर होते है अपना स्वराघात होता है। हिन्दी म स्वराघात का स्थान स्थायी नही होता अर्थात अनेकाक्षरी शब्दो म वह शब्द के आरम्भ म मध्य म तथा अन्त म किसी भी भाग पर हो सकता है। जसे—सालन सम्हाला जल्दी।

शब्द विकार म स्वराघात अपरिवतनशील रहता है अर्थात शब्द के अविकारी रूप म जिस भाग या अक्षर पर स्वराघात होता है उसके विभिन्न रूपो मे भी उसी भाग या अक्षर पर स्वराघात होता है। जसे—मज—मेज—मेजो। जाना—जाकर—जाऊ।

किसी प्रत्यय के आगम स स्वराघात का स्थान बदल सकता है। जसे—बढना—बढाव। मछ्छ—मछवा।

हिन्दी म स्वराघात का स्थान ह्रस्व तथा दीघ अक्षरो की सख्या तथा स्थिति पर निभर करता है। शब्द म प्राय किसी एक अक्षर पर स्वराघात होता है।

स्वराघात सम्बन्धी कुछ सामान्य नियम नीचे दिये जाते ह—

(१) जिन शब्द म केवल ह्रस्व अक्षर और अन्त म असयुक्त व्यजन होते हैं उनम अन्तिम असयुक्त व्यजन के पूर्वाक्षर पर स्वराघात होता है। जसे—सडक नमक।

( ) जिन शब्दो म द्वित्व या सयुक्त व्यजन होते है उनम स्वराघात उन व्यजनो से पहले वाले अक्षर पर होता है। जसे—दिल्ली दिल्ली।

( ) यदि किसी शब्द म दो या तीन अक्षर हैं और उनम से कोई अक्षर दीघ है तथा अन्य ह्रस्व है तो स्वराघात दीर्घाक्षर पर

होता है। जैसे—घड़ी, पसरी खिड़की करना, पढ़ा, कर्ता, पलना, किया, लिखा करा, बनाकर।

(४) यदि शब्द में दो या दो से अधिक अक्षर होते हैं और उनमें दो या दो से अधिक दीर्घ अक्षर होते हैं तो अंतिम से पूर्वाक्षर पर स्वराघात होता है। जैसे—किराया आसानी मिचलाना, खटखटाना।

(५) यदि शब्द में चार या उससे अधिक अक्षर हैं और उसमें अंतिम अक्षर दीर्घ है तथा उसमें पूर्व का अक्षर ह्रस्व है तो स्वराघात उस ह्रस्व अक्षर से पहले अक्षर पर होता है। जैसे—कचहरी, सुनहरा, परखना पहुँचना समझना।

(६) यदि शब्द में केवल ह्रस्व अक्षर हैं तो स्वराघात होता है उपान्त्य अक्षर पर। जैसे—पटसन दुल्हिन अचकन।

(७) उन शब्दों में जो द्विरुक्तियों से बने होते हैं स्वराघात होता है अन्तिम दीर्घाक्षर पर। जैसे—सरसरी, बुलबुला, गुदगुदा।

(८) 'नहीं' निपात तथा सार्वनामिक क्रियाविशेषण में स्वराघात होता है शब्द के द्वितीय अक्षर पर। जैसे—नहीं यहाँ वहाँ, कहीं।

(९) समास वाले शब्दों में स्वराघात या तो ठीक उन्हीं भागों पर होता है जिनमें असमस्त रूप में होता है या बहुधा उनमें अन्तिम दीर्घ अक्षर पर प्रबल स्वराघात होता है और समासवाले शब्द के पूर्व भाग पर हल्का सा स्वराघात। जैसे—मा बाप कूड़ा कचरा, चाल ढाल, नौकर-चाकर, गुसलखाना दवाफरोश।

(१०) यदि शब्द प्रत्यय जुड़कर बनते हैं तथा उन प्रत्ययों में अपना स्वराघात है तब प्रत्ययों का वही स्वराघात प्राय प्रत्ययसहित समग्र शब्द का होता है। ऐसे शब्द में मूल शब्द का स्वराघात गौण होता है। जैसे—गाड़ी वाला, लकड़हारा रफूगर।

## लिपि

व चिह्न, जो वाग् ध्वनियों को प्रकट करने के लिए प्रयुक्त होते हैं उन्हें वर्ण या अक्षर भी कहते हैं। जैसे—अ, ग थ श।

वर्णों या अक्षरों के समूह को वर्णमाला या लिपि कहते हैं।

हिन्दी में प्रयुक्त लिपि का नाम 'देवनागरी' या नागरी है। हिन्दी लिपि के प्रत्येक वर्ण को पृथक बनाने के लिए उस वर्ण के पीछे 'कार' लगाया,

जाता है। जसे—अकार इकार उकार ककार मकार।

हिंदी वणमाला में वर्णों का क्रम उनकी ध्वनियों के उच्चारण के स्थान के अनुसार है। तदनुसार वणमाला म सवप्रथम व ग्यारह वण आते है जो स्वरो की ध्वनियों के चिह्न हैं। उनके बाद आते हैं व २५ वण जिनमें प्रत्यक पाच का एक वग है और जो स्पश यजनो की ध्वनियों के चिह्न हैं। तदनन्तर आते हैं चार वग जो अतस्थ यजनो की ध्वनियों के चिह्न हैं। इनके बाद आते हैं ऊष्म यजनो की ध्वनियो के चिह्न।

इस प्रकार वतमान हिंदी वणमाला म ४४ स्वतत्र वण या अक्षर हैं।

*स्वरों की ध्वनियों को व्यक्त करने वाले वर्ण—*

| | | |
|---|---|---|
| अ | उ | ऐ |
| आ | ऊ | ओ |
| इ | ऋ | औ |
| ई | ए | |

*अन्य रूप म लिखे जाने वाले कुछ स्वर —*

अ आ ओ औ।

*यजनों की ध्वनियों को व्यक्त करने वाले वण—*

क वग— क ख ग घ ङ
च वग— च छ ज (झ) झ ञ
ट वग— ट ठ ड, ढ, ण (ण)
त वग— त थ द ध न
प वग— प फ ब भ म
य र ल व।
श ष स ह।

उपरोक्त वर्णों के अतिरिक्त हिंदी वणमाला म प्रयुक्त होते है निम्न वण भी—ड ढ क ख ग ज फ। हिंदीइतर भाषाओं स आई ध्वनियों को व्यक्त करने के लिए इन वर्णों का उपयोग किया जाता है। ये वण स्वतत्र नही होते है तथा हिंदी के शब्दकोशो म इन वणो वाले शब्दो का स्वतत्र रूप स उल्लेख नही किया गया है अपितु शब्दकोशो म वणक्रमानुसार ड ढ, क ख ग, ज फ वर्णों वाले शब्दो के साथ व दे दिये जाते हैं। जसे—कतरा—कतरा। कफ—कफ।

क्ष—क्ष तथा ज्ञ सयुक्त अक्षर कभी कभी पथक वण समझे जाते हैं, किन्तु वास्तव म वे पथक वण नहीं है। व वणमाला के क्रमश क वग तथा ज

वग के अन्तगत ही है। इमीलिए हिन्दी के शब्दकोशों में क्ष=क्ष तथा त्र वाले शब्दों को वणक्रमानुसार क तथा 'ज वर्णों वाले शब्दों के साथ दिया जाता है। 'कम को छोड़ करके क से बने सयुक्ताक्षरों वाले शब्दों के बाद क्ष का क्रम आता है। 'ज से बने सयुक्ताक्षरों से पहले त्र' वाले शब्द शब्दकोशों में दिये जाते हैं। जैसे—क्विनाईन के बाद क्षत्रिय जसे शब्द और 'ज्यों से पूर्व त्रेय जैसे शब्द।

हिंदी वर्णमाला में श्र तथा त्र समेत कुल मिलाकर नौ अतिरिक्त वर्ण या अक्षर है। शेष सात अक्षर है—ड़ ढ़ क़ ख़, ग़, ज़ फ़।

## प्रतिरिक्त चिह्न

हिन्दी लिपि में वर्णों के साथ साथ निम्नलिखित कुछ अतिरिक्त चिह्नों का प्रयोग किया जाता है—

(१) स्वर के चिह्न अर्थात् मात्राएँ। इनका प्रयोग उन स्वरों को व्यक्त करने के लिए किया जाता है जो व्यजनों से जुड़कर ही प्रयुक्त होते हैं। स्वरों के अधिकाश चिह्न स्वर वर्णों के खण्डित रूप चिह्न होते हैं। जैसे—

| | |
|---|---|
| आ का खण्डित रूप चिह्न है | —ा |
| ई का खण्डित रूप चिह्न है | —ी |
| इ का खण्डित रूप चिह्न है | —ि |
| उ का खण्डित रूप चिह्न है | —ु |
| ऊ का खण्डित रूप चिह्न है | —ू |
| ऋ का खण्डित रूप चिह्न है | —ृ |
| ए का खण्डित रूप चिह्न है | —े |
| ऐ का खण्डित रूप चिह्न है | —ै |
| ओ का खण्डित रूप चिह्न है | —ो |
| औ का खण्डित रूप चिह्न है | —ौ |

जैसे—गा गि गी, गु गू गृ, गे, गै गो गौ।

स्वर वर्ण केवल तब प्रयुक्त होते हैं जब उनसे व्यक्त ध्वनियाँ शब्द के आरम्भ में या स्वरों के पश्चात ही होती है। जैसे—आम मऊ, मुआवजा।

(२) गिरारखा के ऊपर दिये जाने वाला अधचन्द्र चिह्न ॅ। इसका उपयोग अंग्रेजी से आये या अंग्रेजी के शब्दों के आ स्वर को व्यक्त करने के लिए किया जाता है। जैसे—डाक्टर ऑफिस।

( ) अनुनासिक या चन्द्रबिन्दु चिह्न ँ। यह चिह्न यह सकेत करता है कि स्वर अनुनासिक है। जैसे—आँगना मँगना। परन्तु वतमान हिंदी में स्वर

की अनुनासिकता को व्यक्त करने वाले चन्द्रबिन्दु के स्थान पर केवल अनुस्वार बिन्दु भी लिखने की प्रथा है। जैसे—पाच जाए।

(४) हलन्त चिह्न । इसका प्रयोग किया जाता है व्यंजन वर्णों में ह्रस्व 'अ' के लोप का निर्देश के लिए। जैसे—क न प।

(५) *अनुस्वार बिन्दु चिह्न । इसका प्रयोग किया जाता है—

(क) वर्गों के पंचम वर्ण के स्थान पर। जैसे—गंगा चंचल कंठ संत कंप।

(ख) स्वर की अनुनासिकता दिखाने के लिए। यह प्राय तब प्रयुक्त होता है जब स्वर इस चिह्न से व्यक्त किया जाता है जो शिरोरेखा के ऊपर होता है या स्वर वर्ण में शिरोरेखा के ऊपर कोई चिह्न होता है।

जैसे—खींचना भैंस मैं नेताओं।

( ) विसर्ग चिह्न । इसका प्रयोग किया जाता है कतिपय संस्कृत शब्दों में तथा उपसर्गों में उच्छ्वास को व्यक्त करने के लिए। विसर्ग का उच्चारण प्राय ह की भांति होता है। जैसे—अत निःशुल्क पुनःस्थापित।

विसर्ग का प्रयोग कतिपय हिन्दी शब्दों में भी ह् के स्थान पर किया जाता है। जैसे छह के स्थान पर छः भी लिखा जाता है।

## संयुक्त अक्षर

हिन्दी वर्णमाला के प्रत्येक हलन्त रहित व्यंजन अक्षर एवं वर्ण में ह्रस्व अ मिला हुआ रहता है। जैसे—क प स म। इसलिए व्यंजन अक्षरों के जिन संयोजनों में ह्रस्व अ नहीं है उनको लिपि द्वारा प्रकट करने के लिए संयुक्त अक्षर प्रयुक्त होते हैं।

सब व्यंजन अक्षरों में कुछ स्थायी सामान्य अंग होते हैं—अर्थात उनमें पड़ी रेखाएं तथा खड़ी रेखाएं होती हैं जो मानो अक्षर का मस्तिष्क होता है। पड़ी रेखा खण्डित भी सकती है जैसे ध थ भ द ट ह। परन्तु प्रत्येक व्यंजन अक्षर का अपना विशेष चिह्न होता है। यह विशेष चिह्न व्यंजन अक्षर का वह भाग है जो उसमें तब भी बना रहता है जब व्यंजन अक्षर में वे पड़ी रेखाएँ तथा खड़ी रेखाएं नहीं है जो सारे व्यंजन अक्षरों के लिए सामान्य है। जैसे

* हिन्दी शब्दकोशों में वे शब्द, जिनमें अनुनासिक या अनुस्वार चिह्न हैं, प्राय दूसरे शब्दों से पहले दिए जाते हैं। जैसे—'झाऊ' से पहले 'झांसा' शब्द दिया जाता है और 'गुच्छ' से पहले 'गुंबद'।

'ग' अक्षर का विशेष चिह्न 'ग' है और 'ज' का विशेष चिह्न है 'ज'।
'क्षास' शब्द लिया जाता है और 'गुच्छ' मे पहल 'गु च्छ'।

हिंदी म तीन व्यजन अक्षरा क सयोजन से बने सयुक्ताक्षर प्रयोग म बहुत कम आत है।

अधिकतर सयुक्त अक्षर दो व्यजन अक्षरा क सयोजन स बनत है।

सयुक्त अक्षर लिपि का दृष्टि स या तो खडा रेखाओ वाले होन है या प्राय पडी रेखाओ वाल। खडी रेखाओ वाली आकृति क सयुक्त अक्षर म प्रथम व्यजन अक्षर अखण्डित रूप म लिए जाते है और अतिम व्यजन अक्षर का विशेष चिह्न उनके नीचे जुडता है। जसे—ट्ट क्क द्व।

पडी रेखाओ वाले सयुक्त अक्षर मे अखण्डित रूप मे अतिम व्यजन अक्षर लिया जाता है। उसके पूर्व जुडता है प्रथम व्यजन अक्षर का विशेष चिह्न। जसे—ग्+न=ग्न। प+य=प्य।

कुछ सयुक्त अक्षर खडी रेखाओ वाले तथा पडी रेखाओ वाले दोनों ही हो सकते है। जैसे—'क्त' तथा क्त। ल्ल तथा ल्ल। श्व तथा श्व।

क्ष यद्यपि क+ष के सयोजन स तथा ज्ञ ज्+ञ क सयोजन स बने सयुक्त अक्षर है। किन्तु व प्राय स्वतन्त्र अक्षर मान जाते हैं।

सयुक्त अक्षरा म र अक्षर काफी परिवर्तित आकृति क साथ लिखा जाता है। प्रथम व्यजन अक्षर क साथ सयोजन म र आधी रेखा क रूप म व्यजन अक्षर क निचले भाग म जोडकर लिखा जाता है। जसे—क+र=क्र। ज+र=ज्र। द+र=द्र। प+र=प्र। व+र=व्र।

परवर्ती व्यजन अक्षर के साथ सयोजन म र रेफ क चिह्न ( ) क रूप मे अकित होता है जो अक्षर के ऊपर लिखा जाता है। जसे र+व=र्व। र+य=र्य।

परवर्ती व्यजन अक्षर के साथ कोई दीर्घमात्रा चिह्न होता है तो उस दीर्घमात्रा चिह्न क रूप के अनुसार रेफ चिह्न व्यजन क अक्षर क ऊपर नहीं अपितु दीर्घमात्रा चिह्न क ऊपर या पश्चात लिखा जाता है। जसे—र+पा=र्पा। र+मा=र्मा।

इसी तरह ट ठ ड ढ अक्षरा क साथ उन सयुक्त अक्षरा म र व्यजन अक्षर ' चिह्न के रूप म अकित होता है। यह ' चिह्न उक्त व्यजन अक्षरा के नीचे जोडकर लिखा जाता है। जसे—ट+र=ट्र। ड+र=ड्र।

ङ, ञ, ण, न म य पाँच अनुनासिक व्यजन अक्षर सयुक्त अक्षर क रूप म अपने वर्ग क व्यजन अक्षरा क साथ दो मिलाकर लिखे जाते है जसे

न+त=न्त न+थ=न्थ न+द=न्द न+द+र=न्द्र, न+ध=न्ध न+ध+य=न्ध्य न्+न=न्न न्न न+म=न्म न+य=न्य, न+र=न्र न+व=न्व न+स=न्स न+ह=न्ह।

प+त=प्त प्त, प+न=प्न प्न प+प=प्प, प+य=प्य प+म=प्म, प्+र=प्र प+ल=प्ल प्ल, प+स=प्स।

फ+न=फ्न, फ+य=फ्य फ+र=फ्र।

ब+ज=ब्ज ब+द=ब्द ब+ध=ब्ध ब+न=ब्न ब+ब=ब्ब ब्+भ=ब्भ ब+य=ब्य ब+र=ब्र।

भ्+न=भ्न भ+य=भ्य भ+र=भ्र।

म+न=म्न म्+प=म्प, म+फ=म्फ म+ब=म्ब, म+भ=म्भ म्+म=म्म म+य=म्य म+र=म्र म+ल=म्ल, म+ह=म्ह।

य+य=य्य।

र+क=र्क र+द=र्द र्+य=र्य।

ल+क=ल्क, ल+द=ल्द ल+प=ल्प ल+ल=ल्ल ल+व=ल्व।

व+य=व्य व+व=व्व व+र=व्र।

श+क=श्क, श+च=श्च, श्च, श+न=श्न श्न श+य=श्य, श्य श+र=श्र, श+ल=श्ल, श+व=श्व, श्व।

ष्+क=ष्क, ष+ट=ष्ट ष+ट+र=ष्ट्र, ष्+ठ=ष्ठ ष+ण=ष्ण ष+प=ष्प ष+म=ष्म ष+य=ष्य, ष+व=ष्व।

स+क=स्क स+ख=स्ख, स+ट=स्ट स+त=स्त स्+त+र=स्त्र, स्त्र स+थ=स्थ, स+थ+य=स्थ्य, स+न=स्न, स्+प=स्प स्+फ=स्फ, स+ब=स्ब स+भ=स्भ, स्+य=स्य, स+र=स्र, स+ल=स्ल स+व=स्व, स+स=स्स।

ह+न=ह्न, ह+म=ह्म ह्+य=ह्य, ह+र=ह्र, ह्+ल=ह्ल, ह+व=ह्व।

२

# शब्द-विचार तथा पद-रचना

हिंदी भाषा भारोपीय परिवार के भारतीय भाषा समूह की भाषा है। हिंदी भाषा पद रचना के अनुसार विश्लेषणात्मक प्रकार की भाषाओं में गिनी जाती है क्योंकि उसमें अधिकतर क्रिया शब्दों के रूप सामान्य कृदन्तों तथा विभिन्न सहायक क्रियाओं के रूपों के संयोगों से बनते हैं और वाक्य के अंगों के सम्बन्ध विभक्ति चिह्नों द्वारा सूचित होते हैं। ये विभक्ति चिह्न नामिक शब्दों के साथ प्रयुक्त होते हैं।

हिंदी भाषा का गठन विशुद्ध विश्लेषणात्मक गठन नहीं है। अधिकतर विश्लेषणात्मक रूपों के साथ साथ हिंदी में संश्लेषण के अंश भी विद्यमान हैं। वे अन्य भाषा के विकास के विभिन्न कालों के द्योतक हैं। हिंदी में क्रियाविशेषणों को छोड़कर सब प्रधान शब्द भेदों में संश्लेषण पाया जाता है। जैसे—लड़का लड़के लड़की बड़ा बड़ी बड़े पाँचवाँ पाँचवीं पाँचवें हम हमें जाना जाऊँ जाऊँगा जाऊँगी जायेंगे।

संश्लेषण के अंश लिंग तथा वचन में, का विभक्ति चिह्न तथा सा निपात के विकार में भी पाये जाते हैं। जैसे—पिता का घर, पिता की पुस्तक, पिता के पत्र, बहुत सा कागज, बहुत सी किताबें, बहुत से समाचारपत्र।

### शब्द भेद

अपने आधारभूत अर्थों और व्याकरण सम्बन्धी रूपों के अनुसार हिंदी भाषा के सारे शब्द, शब्दावली व व्याकरण सम्बन्धी श्रेणियों में विभाजित हो जाते हैं जो शब्द भेद कहलाते हैं। हर एक शब्द भेद जिसका शब्दावली या व्याकरण सम्बन्धी निश्चित अर्थ है उसमें निश्चित पदरचना विषयक स्वरूपों और शब्द निर्माण सम्बन्धी रूपों की विशेषता होती है और वाक्य में वह अपनी भूमिका अदा करता है।

हिंदी में हमारे मत के अनुसार तीन प्रकार के शब्द भेद हैं—प्रधान शब्द भेद, सहायक शब्द भेद और विस्मयादिबोधक शब्द भेद।

प्रधान शब्द भेद वाक्य के विभिन्न अंग होते हैं जो वस्तुओं को, उनकी विशेषताओं, उनकी संख्या, उनके व्यापारों और अवस्थाओं तथा उन व्यापारों और अवस्थाओं की विशेषताओं को बताते हैं। अर्थात ये शब्द भेद वस्तुस्थिति को उसकी वस्तुओं व्यापारों और विशेषताओं में प्रतिबिम्बित कर देते हैं। प्रधान शब्द भेदों में निम्न का समावेश होता है—संज्ञा विशेषण संख्या क्रिया और क्रियाविशेषण। प्रधान शब्द भेदों में सर्वनाम भी आते हैं यद्यपि वे वस्तुओं और उनकी विशेषताओं को नहीं बताते हैं। वे तो केवल उन वस्तुओं का निर्देश करते हैं।

सहायक शब्द भेदों में विभक्ति चिह्न, संयोजक शब्दों और निपातों का समावेश होता है। सहायक शब्द भेद वाक्य के स्वतन्त्र अंग नहीं होते हैं। वे शब्दों और वाक्यों के बीच विभिन्न सम्बन्धों को व्यक्त करते हैं अथवा किन्हीं शब्दों या पूरे वाक्यों के भावार्थ सूचित करते हैं।

विस्मयादिबोधक शब्द भेद प्रधान शब्द भेद और सहायक शब्द भेद से भिन्न श्रेणी का होता है। प्रधान शब्द भेदों से विस्मयादिबोधक शब्द भेद की भिन्नता इसमें है कि विस्मयादिबोधक वस्तुओं और उनकी विशेषताओं को नहीं बताते। सहायक शब्द भेदों से वे इसलिए भिन्न हैं कि वे शब्दों के बीच सम्बन्धों को नहीं प्रकट करते और न उन शब्दों का भावार्थ व्यक्त करते हैं। विस्मयादिबोधक शब्द केवल मानसिक भावों को व्यक्त करते हैं। विस्मयादिबोधक शब्द-भेद प्रधान शब्द भेद और सहायक शब्द भेद से इस दृष्टि से भी भिन्न है कि वाक्य में विस्मयादिबोधक शब्दों का कोई व्याकरण विषयक सम्बन्ध नहीं होता।

हिन्दी भाषा में प्रत्येक शब्द भेद की अपनी अपनी शब्दावली, पदरचना व वाक्यरचना-सम्बन्धी विशेषताएँ होती हैं।

संज्ञा का शब्द भेद व्यापक रूप में वस्तुओं का निर्देश करता है। हिन्दी भाषा में संज्ञा के वचन, लिंग और कारक होते हैं। वाक्य में संज्ञाएँ सामान्य तथा असामान्य रूप कारकों में प्रयुक्त होती हैं। सामान्य कारक एकवचन का रूप संज्ञा के सब कारकों रूपों के निर्माण करने के लिए आधारभूत रूप है। असामान्य कारक प्रायः विभक्ति चिह्न के साथ प्रयुक्त होता है। वाक्य में संज्ञाएँ उद्देश्य और कर्म के रूप में व्यवहृत होती हैं हालाँकि वे दूसरे कार्य भी कर सकती हैं अर्थात विधेय का अंग, विशेषण तथा क्रियाविशेषण भी हो सकती हैं।

विशेषण वस्तु के गुण आदि विशेषताओं को बताता है। उसके दो कारक होते हैं—सामान्य कारक और असामान्य कारक। विकारी विशेषण के वचन लिंग तथा तुलनावस्था होते हैं। वाक्य में इस प्रकार के शब्द गुणनिर्देशक

तथा विधेयक के अंग के रूप में प्रयुक्त होते हैं। वाक्य के दूसरे अंगों में उनका प्रयोग उद्देश्य, कर्म आदि के रूप में कम होता है।

**संख्या** वस्तुओं के परिणाम तथा उनके क्रम को बताती है। संख्या के निम्नलिखित अनेक भेद होते हैं—गणनावाचक, क्रमवाचक, आवृत्तिवाचक और समुदायवाचक।

गणनावाचक संख्या तथा समुदायवाचक संख्या अविकारी होती हैं। क्रमवाचक संख्या के वचन, लिंग तथा कारक होते हैं। उनके रूप आकारान्त विशेषणों की तरह बनते हैं। आवृत्तिवाचक संख्या विकारी या अविकारी दोनों ही हो सकती है। वाक्य में कोई भी संख्या प्रधानतः गुणनिर्देशक के रूप में व्यवहृत होती है यद्यपि उसका उपयोग विधेयक के अंग या उद्देश्य के रूप में भी हो सकता है।

**सर्वनाम** संज्ञाओं के स्थान पर प्रयुक्त होते हैं। हिन्दी भाषा में सर्वनाम मुख्य रूप से तीन प्रकार के होते हैं— **संज्ञा सर्वनाम** (मैं, तू, हम आदि) '**विशेषण सर्वनाम**' (ऐसा, जैसा, कैसा आदि) और '**संख्या सर्वनाम**' (इतना, उतना, कितना आदि)। वाक्य में ये तीन प्रकार के सर्वनाम वही कार्य करते हैं जो संज्ञा, विशेषण तथा संख्या किया करते हैं। कुछ सर्वनाम विकारी होते हैं और कुछ अविकारी होते हैं।

संज्ञा सर्वनाम के तीन कारक होते हैं—सामान्य कारक, असामान्य कारक और कर्म कारक। उदाहरण के लिए— मैं, मुझ, मुझे। कर्म कारक के साथ कोई भी विभक्ति चिह्न प्रयुक्त नहीं होता। विशेषण सर्वनाम तथा संख्या सर्वनाम विकारी विशेषण तथा क्रमवाचक संख्या की तरह रूप बदला करते हैं।

**क्रिया** का शब्द भेद व्यापार या अवस्था को व्यक्त करता है। क्रिया के पुरुष, वचन, काल, प्रकार और वाच्य होते हैं। वाक्य में क्रिया प्रायः विधेय के रूप में प्रयुक्त होती है। वाक्य में अन्य कार्य क्रिया के दूसरे रूप अर्थात् सामान्य रूप, कृदन्त रूप, पूर्वकालिक कृदन्त रूप आदि किया करते हैं। क्रिया के व्यापार की पूर्णता और अपूर्णता, आकस्मिकता, दीर्घकालिकता आदि व्यक्त करने वाले क्रिया के विभिन्न रूपों के कारण भाषा में स्पष्टता आती है।

**क्रियाविशेषण** क्रिया की विशेषता को या अन्य क्रियाविशेषण की विशेषता को बताता है। जैसे—खूब लिखना, जल्दी चलना, बहुत आहिस्ते, अति शीघ्र इत्यादि। हिन्दी में क्रियाविशेषण अविकारी होते हैं।

**विभक्ति चिह्न** हिन्दी भाषा में वाक्य में शब्दों के सम्बन्ध प्रकट करते हैं और वस्तुओं में या वस्तु और क्रिया के व्यापार या अवस्था में विस्तार, काल

कारण आदि विषयक सम्बन्ध को दर्शाते हैं। को विभक्ति चिह्न को छोड करके बाकी सब विभक्ति चिह्न अविकारी होते हैं। विभक्ति चिह्न का स्वतन्त्र अंग नहीं हो सकता है। वह वाक्य के स्वतन्त्र अंगों में सम्बन्ध का साधन होता है और उनकी एक दूसरे की अधीनता को बनाता है।

**संयोजक** संयोजक शब्दसमुदायों और वाक्यों को जोड़ते हैं। विभक्ति-चिह्नों की तरह ये वाक्य के स्वतन्त्र अंग नहीं होते हैं। ये संयोजक शब्द अविकारी होते हैं।

**निपात** निपात पूरे वाक्य को तथा वाक्यान्तर्गत शब्दों को विभिन्न भावार्थ प्रदान करता है। सा को छोड़कर बाकी सब निपात अविकारी होते हैं। निपात वाक्य का स्वतन्त्र अंग नहीं होता है।

**विस्मयादिबोधक शब्द** जैसा कि लेख के प्रारम्भ में प्रतिपादित किया गया है कि ये न तो स्वतन्त्र शब्द भेद के अन्तर्गत आते हैं और न सहायक शब्द भेद के अन्तर्गत। ये वाक्य से पृथक होते हैं।

हिन्दी भाषा में विभिन्न शब्द भेद एक दूसरे से पृथक नहीं होते हैं प्रत्युत वे एक-दूसरे से सम्बन्धित होते हैं। शब्द भेद अर्थात् शब्द वर्गीकरण की सीमाएँ बहुत अस्थायी होती हैं। अक्सर ऐसा होता है कि एक प्रकार के शब्द भेद का समावेश दूसरे में हो जाता है या एक शब्द भेद के शब्द दूसरे शब्द भेद का कार्य कर रहे होते हैं। उदाहरणार्थ बहुत सी संज्ञाएँ और शब्द-समुदाय क्रियाविशेषण हो जाते हैं और अविकारी बन जाते हैं मानो उन्होंने एक रूप धारण कर लिया है। जैसे कि, 'सुबह' 'रोज' 'दबे पाँव' 'दिन चढ़े' 'इस प्रकार' 'किसी-न-किसी तरह' इत्यादि।

हिन्दी में विभिन्न शब्द भेदों का संज्ञीकरण बहुत व्यापक रूप में होता है। हिंदी में विशेषणों, कृदन्तों और क्रिया के सामान्य रूपों का संज्ञीकरण प्रमुख रूप से होता है। जैसे धनी, कहा, मानने, जाने के लिए, इत्यादि। आम तौर पर हिन्दी में संज्ञाओं और विशेषणों के बीच अन्तर बड़ा सूक्ष्म सा है। वाक्य से पृथक इस प्रकार के शब्दों के बारे में यह बताना आसान नहीं होता है कि ये संज्ञासूचक शब्द हैं या विशेषणसूचक शब्द। जैसे साम्राज्यवादी, वृद्ध जवान आदि।

इस प्रकार के शब्दों का अर्थ केवल किसी वाक्य से ही स्पष्ट होता है।

कृदन्तों से विशेषण बनने के उदाहरण प्रायः दृष्टि में आते हैं। इस प्रक्रिया में विशेषणों के रूप में कृदन्तों का उपयोग सहायक होता है। विशेषणों में कृदन्तों की पूर्ण परिणति तब होती है जब किसी कृदन्त का अर्थ उस क्रिया के

अर्थ में भिन्न सा हो जाता है, जिस क्रिया में वह बना है। जैसे 'लिखना-पढ़ना लिखा पढ़ा' इत्यादि।

विशेषणों और गुणवाचक क्रियाविशेषणों में भी अन्तर बड़ा सूक्ष्म-सा है। प्रायः ऐसे विशेषण जो गुण या विशेषता सूचक होते हैं, क्रियाविशेषण के रूप में प्रयुक्त होते हैं। जैसे कि खूब अच्छा बुरा, सीधा, इत्यादि।

किसी भी शब्द का वर्गीकरण अर्थात भेद किसी निश्चित शब्द भेद द्वारा बताना केवल वाक्य पर निर्भर करता है। इसमें शब्द की पदरचना व वाक्य रचना सम्बन्धी विशेषताएँ स्पष्ट हो जाती हैं और उस एक शब्द का अर्थ प्रकट हो जाता है। जैसे वह अच्छा आदमी है, वह अच्छा पढ़ता है।

३

# प्रधान शब्द-भेद

## संज्ञा

हिंदी मे संज्ञा के शब्द भेद सम्बंधी अपने वाक्य रचना व पदरचना विषयक कई स्वरूप चिह्न है। वाक्य रचना विषयक स्वरूप सूचक चिह्नों मे मुख्यत वाक्य म निम्नलिखित रूपो मे प्रयुक्त होने का संज्ञाओ का सामर्थ्य है -

१ उद्देश्य के रूप म जैसे, उसका **लड़का** स्कूल म पढता है।

२ विधेयक के नामिक अंग के रूप म जैसे, वह **अध्यापक** है।

३ गुण निर्देशक के रूप म जैसे **बाप का** घर।

४ समानाधिकरण के रूप म जैसे **हिंदुस्तान** समाचार पत्र।

५ प्रधान कर्म के रूप म जैसे, यह **पुस्तक** उसने मेरे लिए खरीदी है।

६ अप्रधान कर्म के रूप म जैसे मैंने अपने **मित्र को** चिट्ठी लिखी थी।

७ विशेषता बोधकों के रूप म

(क) समय विशेषणाबोधक के रूप मे। जैसे दिन म, सांझ को गर्मियो म। कभी कभी समय विशेषणबोधक के रूप म संज्ञाएँ विभक्ति चिह्नो के विना भी प्रयुक्त होता है। जैसे सुबह सायम, रात।

(ख) स्थान विशेषणाबोधक के रूप म। जैसे, घर के ऊपर नगर में, मेज के नीचे।

गतिबोधक क्रियाओ के साथ प्रयुक्त होते समय संज्ञाएँ क्रिया की दिशा निर्दिष्ट कर देती हैं। जैसे, वह बम्बई जाता है।

(ग) प्रकार विशेषणाबोधक के रूप म जैसे जोर से, अच्छी तरह उसकी मानिंद।

८ परिमाण व भार निर्देशक के रूप म जैसे, चार टन लोहा। आठ मीटर कपडा। पांच किलोमीटर दूर।

इस प्रकार दिशा म केवल संज्ञाएँ ही काम कर सकती है।

अन्य शब्द भेदो का विशेष करके विशेषण तथा क्रिया के साथ संज्ञा का प्रयोग भी संज्ञा का वाक्य रचनाविषयक स्वरूप सूचक चिह्न होता है।

विकारी विशेषण के लिंग, वचन, और कारक रूप संज्ञा के लिंग, वचन

और कारक के अनुसार होते हैं और क्रियाओं के रूप केवल लिंग और वचन में संज्ञा के अनुसार होते हैं।

उदाहरणार्थ छोटा लड़का छोटा लड़का छोटे लड़के छोटी लड़कियाँ छोटे लड़के को छोटा लड़का खेलता है छोटी लड़की सलती है छोटी लड़कियाँ खलती हैं।

कई अवसरों पर संज्ञा का बाह्य रूप नहीं बदलता है किन्तु विशेषण या क्रिया के रूप संज्ञा के वचन निर्दिष्ट कर देते हैं। जैसे अच्छा आदमी। यह आदमी कम काम करता है। वे आदमी बोलते हैं।

संज्ञा का एक और स्वरूप चिह्न यह होता है कि वह क्रिया विशेषण के साथ प्रयुक्त नहीं होता है। संज्ञा शब्द सर्वनामों क्रिया के सामान्य रूपों तथा कृदन्तों की भाँति विभक्तियों के साथ प्रयुक्त होते हैं जो विभिन्न प्रकार के कर्म विस्तार कारण आदि सम्बन्धों का अभिव्यक्त करते हैं।

ऊपर दिये गये संज्ञा के वाक्य रचना विषयक स्वरूप चिह्नों में सबसे प्रमुख स्थान उद्देश्य और कर्म के रूप में उसके प्रयोग का है क्योंकि इन वाक्य-रचना विषयक स्थितियों में संज्ञा शब्द प्रायः मूर्त पदार्थों तथा उनमें निहित सब लक्षणों को सूचित करते हैं।

हिंदी में क्योंकि अन्य शब्द भेद पदार्थ का भाव व्यक्त करने के सामर्थ्य वाले नहीं होते अतः वे इस प्रकार के वाक्य रचना विषयक कार्य नहीं करते हैं।

हिन्दी में भावार्थ और इससे सम्बन्धित व्याकरण विषयक विशेषताओं की दृष्टि से संज्ञाएँ जातिवाचक तथा व्यक्तिवाचक होती हैं। जातिवाचक संज्ञाएँ एक ही प्रकार के व्यक्तियों वस्तुओं आदि का बोध कराती हैं तथा हिन्दी में प्रमुख होती हैं। जातिवाचक संज्ञाओं में गिने जाते हैं—

(क) सम्बन्धियों व्यवसायों पदों कार्यों आदि के नाम। जैसे भाई बढ़ई मन्त्री अध्यापक।

(ख) पशुओं पक्षियों मत्स्यों कीट पतंगों के नाम। जैसे घोड़ा कौआ ग्राह मक्खी तितली।

(ग) वस्तुओं के नाम। जैसे घड़ी पुस्तक मेज।

(घ) पौधों धातुओं खनिजों के नाम। जैसे नीम चाँदी कोयला।

(ङ) प्राकृतिक घटनाओं के नाम। जैसे वर्षा आँधी, बिजली जाड़ा।

(च) सामाजिक घटनाओं के नाम। जैसे राज्य क्रान्ति युद्ध निर्वाचन।

(छ) सामाजिक व राजनीतिक सिद्धान्तों के नाम। जैसे मार्क्सवाद समाजवाद द्वैतवाद भौतिकवाद।

(ज) गुणों के नाम। जैसे वीरता, ईमानदारी, लम्बाई।

(च) व्यापारों तथा अवस्थाओं के नाम। जैसे बुनाई, पढाई, बीमारी नींद।

(ज) भावावेगों के नाम। जैसे हर्ष शोक स्नेह, घृणा, रोष।

जातिवाचक संज्ञाओं में समूहवाचक संज्ञाएँ भी परिगणित होती है। समूहवाचक संज्ञाएँ वस्तुओं के समूह को समग्रता के रूप में एकवचन या बहुवचन में व्यक्त करती है। जैसे परिवार, भीड झुण्ड।

बहुवचन में वस्तुओं का समूह व्यक्त करने वाले समूहवाचक संज्ञा शब्द प्राय लोग' 'जन' 'गण' 'मण्डल' आवली,' 'वृन्द आदि जैसे जातिवाचक शब्दों के साथ व्यवहृत होते हैं। ये शब्द जातिवाचक संज्ञाओं तथा संज्ञाओं के अर्थ में प्रयुक्त होने वाले विशेषणों के साथ जुडकर इस्तमाल किये जाते है। संज्ञाओं तथा विशेषणों के साथ जुडकर उक्त संज्ञाएँ अपना अर्थ खो देती हैं तथा बहुवचन में वस्तुओं के समूह का ही बोध कराती है। बहुधा ये शब्द अपने पूर्ववर्ती शब्द के साथ मिलकर समग्र शब्द का नया अर्थ ध्वनित किया करते हैं। जैसे मजदूर लोग गरीब लोग, भक्त जन, विद्यार्थीगण, मन्त्रीमण्डल ग्रन्थावली, बालवृन्द।

व्यक्तिवाचक संज्ञाएँ किसी एक ही वस्तु या व्यक्ति का बोध कराती हैं। वे जातिवाचक संज्ञाओं की तुलना में कम हैं। इन संज्ञाओं में परिगणित होते हैं—

(क) व्यक्तियों के निज नाम। जैसे राम, गोपाल धर्मचन्द्र।

(ख) दिशाओं के नाम। जैसे उत्तर, दक्षिण, पूर्व, पश्चिम।

(ग) देशों के नाम। जैसे भारत, रूस फ्रान्स।

(घ) जातियों के नाम। जैसे भारतीय, रूसी, अंग्रेज।

(ङ) समुद्रों के नाम। जैसे काला सागर, प्रशान्त महासागर।

(च) नदियों के नाम। जैसे गंगा, सिन्धु, वोल्गा।

(छ) पर्वतों के नाम। जैसे हिमालय विन्ध्याचल।

(ज) नगरों, चौकों तथा सडकों के नाम। जैसे दिल्ली, चाँदनी चौक जनपथ।

(झ) पुस्तकों तथा समाचारपत्रों के नाम। जैसे गोदान', 'ऋग्वेद', साप्ताहिक धर्मयुग।

(ञ) ऐतिहासिक घटनाओं के नाम। जैसे अक्तूबर क्रान्ति, मई दिवस स्वतन्त्रता दिवस।

(ट) दिनो तथा मासो के नाम। जैसे सोमवार चैत्र जनवरी।

(ठ) उत्सवो के नाम। जैसे दीपावली रक्षाबंधन।

जातिवाचक तथा व्यक्तिवाचक दोनो ही संज्ञाओं में प्राणीवाचक और अप्राणीवाचक वस्तुओं का समावेश होता है। प्राणीवाचक तथा अप्राणीवाचक संज्ञा शब्दों की व्याकरण विषयक भिन्नता प्रधान कर्म के कार्य में सामान्य कारक के रूप में प्रयुक्त होते समय प्रकट होती है।

अप्राणीवाचक संज्ञा शब्द विशेषण के साथ प्रयुक्त होते हुए भी प्रधान कर्म के कार्य में सामान्य कारक के रूप में प्रयुक्त हो सकते हैं। जैसे मैं यह किताब पढता हूँ। जबकि प्राणीवाचक संज्ञा शब्द विशेषण के बिना प्रयुक्त होते हुए भी प्रधान कर्म के कार्य में सामान्य कारक के रूप में प्रायः प्रयुक्त नहीं होते। जैसे मैं लडका को देखता हूँ।

हिंदी में संज्ञा शब्द इस बात के अनुसार कि वे ऐसी वस्तुओं को निर्दिष्ट करते हैं जो गिनी जा सकती हैं या नहीं गिनी जा सकती हैं **गणनीय** तथा **अगणनीय** संज्ञा शब्दों में विभाजित होते हैं। गणनीय संज्ञा शब्दों में मूर्त संज्ञाएँ आ जाती हैं। वे गिनी जाती हैं और गणनावाचक संख्याओं के साथ प्रयुक्त होती हैं। उनका व्याकरण विषयक विशेषता यह है कि उनके वचन बदलते हैं। जैसे मेज़-मेज़ें। लडका-लडके। पाँच लडकियाँ। अगणनीय संज्ञाओं में पदार्थवाचक तथा भाववाचक संज्ञा शब्द गिने जाते हैं।

पदार्थवाचक संज्ञा शब्द प्रकट करते हैं पदार्थों को। जैसे लोहा पत्थर, लकड़ी चना।

भाववाचक संज्ञा शब्द व्यक्त करते हैं—

(क) भावना। जैसे प्रेम मित्रता शत्रुता।

(ख) गुण। जैसे दृढता दुर्बलता।

(ग) व्यापार। जैसे दृढीकरण पढाई।

(घ) अवस्था। जैसे लडकपन जवानी बुढापा।

(ङ) अन्य अमूर्त भावना। जैसे मिठास बडप्पन रोष क्षोभ, व्यंग्य।

व्याकरण की दृष्टि से पदार्थवाचक तथा भाववाचक संज्ञा शब्दों की विशेषता यह है कि उनका एकवचन होता है और वे गणनावाचक संख्याओं के साथ प्रयुक्त नहीं होते हैं। बहुवचन में कुछ पदार्थवाचक तथा भाववाचक संज्ञा शब्दों का प्रयोग उनके स्पष्टीकरण पर निर्भर करता है। पदार्थवाचक संज्ञा शब्द बहुवचन में प्रयुक्त होते हैं जब वे उस पदार्थ के विभिन्न प्रकार का अभि

व्यक्त करते हैं। जैसे तेज शराबें मीठी शराबें। भाववाचक संज्ञा शब्द भी तब बहुवचन में प्रयुक्त होते हैं जब उनकी अमूर्तता के सूचक अर्थ कम हो जाते हैं। जैसे स्वतन्त्रता—जनवादी स्वतन्त्रताएं, शक्ति—शान्ति की शक्तियाँ, जनतन्त्र—जनता के जनतंत्र, गहराई—समुद्र की गहराइयाँ।

## लिंग

आधुनिक हिन्दी में लिंग संज्ञाओं के वस्तु-सम्बन्धी अर्थ की अभिव्यक्ति का आधारभूत साधन होता है और संज्ञा की खास विशेषता है। यदि विकारी विशेषण, क्रमवाचक संख्या, कृदन्त और काल के रूप में अन्वय के अनुसार लिंग ग्रहण कर लेते हैं तो संज्ञा का लिंग संज्ञा में निहित लाक्षणिक गुण होता है। हिन्दी भाषा की संज्ञाओं के दो लिंग होते हैं, एक पुल्लिंग और दूसरा स्त्रीलिंग। जैसे (१) पुल्लिंग—बाप, भाई, बेटा, घर, पेड़। (२) स्त्रीलिंग—माता, बहन, बेटी, पुस्तक, छत।

हिन्दी भाषा में लिंगों की अभिव्यक्ति प्रधानतया वाक्यों में होती है—

(क) उन विकारी विशेषणों और स्वामित्ववाचक सर्वनामों के रूपों से जो संज्ञा से अन्वय करते हैं। जैसे (१) यह बड़ा बाग है। (२) वह मेरा घर है। उक्त दो वाक्यों में 'बड़ा' विशेषण और 'मेरा' सम्बन्धवाचक सर्वनाम के रूप निर्देश करते हैं कि संज्ञाएँ 'बाग' और 'घर' पुल्लिंगवाची हैं। (१) यहाँ एक बड़ी नदी है। (२) यह मेरी किताब है। इन दो वाक्यों में 'बड़ा' विशेषण और 'मेरा' स्वामित्ववाचक सर्वनाम के रूप से ही पता चलता है कि संज्ञाएँ 'नदी' और 'किताब' स्त्रीलिंगवाची हैं।

(ख) क्रिया के रूप से। जैसे (१) पक्षी उड़ता है। (२) नदी बहती है। इन दो वाक्यों में 'पक्षी' संज्ञा शब्द पुल्लिंग है और 'नदी' संज्ञा शब्द स्त्रीलिंग है। यह 'उड़ना' और 'बहना' क्रियाओं वाले विधेयों में समाविष्ट सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्तों से सूचित होता है।

(ग) संज्ञाओं के बहुवचन रूपों से। जैसे (१) इस कमरे में दो दरवाजे हैं। (२) उस कमरे में दो खिड़कियाँ हैं। इन दो वाक्यों में 'दरवाजा' संज्ञा शब्द पुल्लिंग है और 'खिड़की' संज्ञा शब्द स्त्रीलिंग है, क्योंकि ए असामान्य कारक वाले प्रत्यय बहुवचन में सिर्फ पुल्लिंगवाची संज्ञाओं के अन्त में लगा करते हैं। इसी

तरह 'इया असामान्य वाचक वाले प्रत्यय बहुवचन मे केवल इकारान्त स्त्रीलिंग सनाओ क अन्त म लगा करत है ।

इसके अलावा हिन्दी भाषा म सना शब्दा का लिंग उनके अपन अथ से या पुल्लिग और स्त्रीलिंगवाची सनाआ के प्रत्यया स निर्धारित किया जा सकता है । अथ के अनुसार सना शब्दा के लिंग का भेद केवल पुल्लिंगवाची और स्त्रीलिंगवाचा मनुष्य प्राणिया और मनुष्यतर प्राणिया म होता है । जसे (पुल्लिग) राजेन्द्र गोपाल पुरुष बल आदि । (स्त्रीलिंग) गगा गाय आदि ।

इस प्रकार हिन्दी म मनुष्य प्राणीवाची और मनुष्येतर प्राणीवाची सनाआ म लिंगभेद मनुष्य या पशु के लिंग के अनुसार हाना है—यदि इन सनाओ का लिंग उनके अपन अथ विषयक भाव से सम्बन्धित होता है ।

अप्राणीवाची सना शब्दा म ऐसा अथ विषयक विशेषताएँ बिल्कुल नही हैं जिनमे लिंग निर्दिष्ट हो सके । अर्थात इस किस्म क सज्ञा शब्दो के लिंग शब्द के अथ पर निभर नही होत हैं । जसे मेज सना शब्द स्त्रीलिंग है 'एतराज' सना शब्द पुल्लिग है । कुर्सी सना शब्द स्त्रीलिंग है और 'मोती' सना शब्द पुल्लिग है ।

## सज्ञा शब्दों के लिंगों का वर्गीकरण

(क) सना शब्दा के अपन अर्थों क अनुसार लिंग के निर्धारण म निम्न नियमितताएँ होती है—

य शब्द पुल्लिगवाची होत है—

(१) पुरुषवाची नाम । जसे पति पुरुष आदमी चाचा बेटा आदि ।

(२) कई नर जानवरो के नाम । जस भसा, साड, घोडा, बकरा आदि ।

(३) धातुआ खनिजों और मणि प्रस्तरा क नाम । जसे सोना, लोहा ताम्बा कोयला हीरा लाल आदि । इसम अपवाद है—चादी ।

(४) अनेक द्रव या तरल पदार्था के नाम । जैसे तेल दूध पानी, शर्बत मद्य आदि ।

(५) अनेक वक्षा के नाम । जस सागवान देवदार चीड, पीपल आम आदि । इसम अपवाद है—इमली ।

(६) अनेक फसलो क नाम । जस गेहूँ धान मटर मक्का, जौ, बाजरा चावल आदि । इसम अपवाद है—ज्वार और अनेक दालें ।

(७) आकाश के ज्योति पिण्डों के नाम। जैसे सूर्य चाँद, मंगल बुध, शनि, सोम आदि।

(८) पर्वतों और देशों के नाम। जैसे हिमालय विंध्य, भारत, पाकिस्तान, चीन आदि।

(९) महीनों और दिनों के भारतीय नाम। जैसे चैत्र वैसाख, ज्येष्ठ, रविवार सोमवार आदि।

(१०) शरीर के अनेक अंगों के नाम। जैसे सिर, गाल कान, होंठ मुँह हाथ पैर आदि।

(११) पहनने की अनेक वस्तुओं के नाम। जैसे जूता कुर्ता, घाघरा जाँघिया पाजामा, कोट आदि।

(१२) भाववाचक संज्ञाओं वाले शब्द। जैसे प्रेम क्रोध आनन्द, दुःख आदि।

इस प्रकार के शब्द स्त्रीलिंगवाची होते हैं—

(१) नारीवाची नाम। जैसे स्त्री महिला, बहन भाभी बेटी इत्यादि।

(२) अनेक मादा जानवरों के नाम। जैसे गाय, भेड़, भैंस, बकरी, बिल्ली आदि।

(३) नदियों के नाम। जैसे गंगा, यमुना कावेरी, कृष्णा इरावती। इसमें अपवाद है ऐसे शब्द जिनके साथ 'नद' शब्द का प्रयोग होता है। जैसे सिन्धु ब्रह्मपुत्र शोण आदि।

(४) अनेक मसालों और भोज्य पदार्थों के नाम। जैसे लौंग कस्तूरी, मिर्च, राई, खिचड़ी, रोटी खीर इत्यादि।

(५) शरीर के अनेक अंगों के नाम। जैसे आँख नाक जबान, टाँग, ठोड़ी, गर्दन छाती अँगुली, पिंडली नाड़ी इत्यादि।

(६) पहनने की अनेक वस्तुओं के नाम। जैसे टोपी, कमीज धोती, चादर, पगड़ी, साड़ी, मेखला पतलून, बनियान, जुराब इत्यादि।

(७) अनेक रोगों के नाम। जैसे खाज दाद, चेचक, खाँसी, गुहेरी आदि।

(८) भाषाओं के नाम। जैसे हिंदी, रूसी, मराठी अंग्रेजी, फारसी अरबी इत्यादि।

(ख) व्याकरणात्मक गठन के अनुसार संज्ञा शब्दों का लिंगभेद निम्न लिखित प्रकार का होता है—

य पुल्लिगवाची होने है—

(१) सब सना शब्द जो पुरुषवाचक प्रत्ययों द्वारा बने होते हैं। जैसे कमाऊ कर्ता कलाकार गवैया, तैराक दूकानवाला लड़ाकू, लुटेरा, लोहार सहायक इत्यादि।

(२) जो विभक्ति चिह्न रहित सना शब्द अथवा आकारान्त (संस्कृत, फारसी और अरबी भाषाओ के तत्सम शब्दो को छोडकर) सना शब्द हो। जैसे घर पेड घडा कपडा घाघरा आदि।

(३) जिन सना शब्दो के अंत मे औं आता हो। जैसे कुआँ धुआँ इत्यादि।

(४) भाववाचक सना शब्द जिनके अन्त मे आन आव त्व पन प्रत्यय लगते हो। जैसे लम्बान चढाव बनाव महत्व बचपन आदि।

(५) अनेक सना शब्द जिनके अंत मे उ ऊ और 'व' आते हैं। जैसे मधु आलू कचालू भाव आदि।

(६) ऐसे भाववाची सज्ञा शब्द जिनके अंत मे ना प्रत्यय आता है और जो क्रिया के सामान्य रूप होते हुए सज्ञा शब्दो के अर्थ मे प्रयुक्त होते हैं। जैसे करना गाना लिखना पढना बोलना हसना इत्यादि।

(७) ऐसे सना शब्द जिनके अंत मे न त्र य प्रत्यय आते है। जैसे गमन शस्त्र वस्त्र अस्त्र राज्य नृत्य भृत्य सत्य इत्यादि।

(८) सामाजिक और राजनीतिक प्रकार के ऐसे सना शब्द जिनके अन्त मे वाद शब्द लगा होता है। जैसे—समाजवाद साम्यवाद पूँजीवाद साम्राज्य वाद इत्यादि।

(९) फारसी भाषा से लिये गए ऐसे शब्द जिनके अंत मे हिन्दी मे 'आ' आता है। जैसे—पर्दा गुस्सा किस्सा रास्ता चश्मा आदि।

निम्न प्रकार के शब्द स्त्रीलिंगवाची होते है—

(१) अनेक सना शब्द जिनके अंत मे ह्रस्व 'इ' होता है (और जो पुरुष के अर्थसूचक नही होते हैं)। जैसे रात्रि हानि बुद्धि मति गति प्रति (बहुवचन मे प्रतियाँ) इत्यादि।

(२) भाववाचक सना शब्द जो ई या आई प्रत्ययो द्वारा बने हैं। जैसे बुराई भलाई चलाई लम्बाई पढाई लिखाई इत्यादि।

(३) अधिकतर ईकारान्त सज्ञा शब्द। जैसे कुर्सी घडी स्याही, मिट्टी रोटी चिट्ठी रोटी टोपी इत्यादि। इसमे अपवाद हैं—पानी दही, मोती, घी।

(४) आकारान्त संस्कृत तत्सम शब्द (पुरुष अथसूचक संज्ञा शब्दों को छोड़कर)। जैसे कृपा, भाषा, इच्छा, सभा, आज्ञा, सेना, निन्दा, चिकित्सा आदि।

(५) भाववाचक संज्ञा शब्द जिनके अन्त में ता आता है। जैसे मित्रता, सुन्दरता, स्वतन्त्रता, दासता इत्यादि।

(६) भाववाचक संज्ञा शब्द जिनके अन्त में ट वट और हट आता है। जैसे आहट रुकावट, सजावट लिखावट, बुलाहट घबराहट इत्यादि।

(७) हिन्दी के अनेक संज्ञा शब्द जिनके अन्त में 'त' आता है। जैसे रात लात, बात, जात, छत, भीत, रीत पत, रत इत्यादि।

(८) अरबी से लिये गए अनेक ऐसे संज्ञा शब्द जिनके अन्त में त आता है। जैसे दावत, गलत, तबियत, इज्जत हुकूमत इत्यादि।

(९) अनेक संज्ञा शब्द जिनके अन्त में 'स' आता है। जैसे मिठास प्यास, सास, बास इत्यादि।

(१०) क्रियाओं से बने संज्ञा शब्द जिनके अन्त में 'न' आता है। जैसे रहन, जलन सूजन उलझन इत्यादि।

(११) कुछ संज्ञा शब्द जिनके अन्त में दीर्घ 'ऊ' आता है। जैसे दारू, लू इत्यादि।

(१२) 'इया' प्रत्ययान्त शब्द। जैसे खटिया, डिबिया, इत्यादि।

(१३) क्रिया की धातुएँ जो संज्ञा शब्द की तरह प्रयुक्त होती है। जैसे मार, जीत हार, पहचान, समझ आदि।

(१४) अनेक संज्ञा शब्द जिनके अन्त में 'ख' आता है। जैसे, ईख, भूख, राख काख, कोख, साख इत्यादि।

(१५) फारसी में लिये गए संज्ञा शब्द जिनके अन्त में 'इश' आता है। जैसे वारिश, साजिश, परवरिश इत्यादि।

(१६) अरबी से लिये गए आकारान्त शब्द। जैसे हवा, दवा, सजा, दुआ इत्यादि।

(१७) अरबी और फारसी में आये हुए शब्द जिनके अन्त में 'ह' आता है। जैसे सुबह, तरह, राह आह सलाह आदि।

## प्राणीवाचक संज्ञा शब्दों में लिंग-भेद

(क) मनुष्यवाची पुल्लिंग और स्त्रीलिंग का भेद अभिव्यक्त होता है

(१) भिन्न अर्थ एवं तात्पर्य के अलग अलग शब्दों द्वारा। जैसे

माँ बाप, माता पिता, बहन भाई, स्त्री पुरुष, औरत मर्द वधू वर इत्यादि।

(२) एक शब्द की रचना के विभिन्न रूपों से। जैसे वृद्ध वृद्धा सुत-सुता महाशय महाशया, पुत्र-पुत्री लड़का-लड़की, चाचा चाची मामा मामी बालक बालिका, पाठक-पाठिका इत्यादि।

(ख) जिन संज्ञा-शब्दों में लोगों के पेशा, धंधा, जाति सामाजिक और सार्वजनिक प्रतिष्ठा के पद या स्थिति का पता चलता है, उनमें लिंग भेद की निम्न से अभिव्यक्ति होती है

(१) पुल्लिंग वाले संज्ञा-शब्दों के साथ स्त्रीवाची शब्दों के संयोजन से। जैसे कवि—स्त्री कवि या महिला कवि। डाक्टर—स्त्री डाक्टर, महिला डाक्टर। मजदूर—औरत मजदूर, महिला मजदूर।

(२) शब्द रचना के विभिन्न रूपों से। जैसे जुलाहा (पु०) जुलाहिन (स्त्री०) धोबी धोबिन, छात्र छात्रा विद्यार्थी विद्यार्थिनी अभिनेता-अभिनेत्री कवि कवयित्री लेखक-लेखिका अध्यापक अध्यापिका पण्डा पण्डाइन, नौकर नौकरानी, अध्यक्ष-अध्यक्षा, सदस्य सदस्या इत्यादि।

शब्द रचना के उक्त रूप अनेक संज्ञा शब्दों में न केवल एक ही पेशे या *जाति के अन्तर्गत लिंगभेद को प्रकट करते हैं बल्कि उनके पारिवारिक सम्बन्ध* को भी बताते हैं। जैसे तेली-तेलिन (तेली की पत्नी), माली मालिन (माली की पत्नी), नाई नाइन (नाई की पत्नी), ठाकुर ठकुरानी (ठाकुर की पत्नी) सेठ-सेठानी (सेठ की पत्नी), जेठ जेठानी (जेठ की पत्नी)।

## पशुओं और पक्षियों में लिंगभेद

यह लिंगभेद शब्दों अथवा शब्द रचना से इस प्रकार अभिव्यक्त होता है:

(क) *अलग अलग शब्दों से। जैसे गाय—स्त्रीलिंग और सांड—* पुल्लिंग।

(ख) शब्द रचना के विभिन्न रूपों से। जैसे बंदर (पु०)—बंदरी (स्त्री०), घोड़ा (पु०)—घोड़ी (स्त्री०), बकरा (पु०)—बकरी (स्त्री०), भेड़ (स्त्री०)—भेड़ा (पु०) भैंस (स्त्री०)—भैंसा (पु०) बाघ (पु०)—बाघिन

(स्त्री०), ऊट (पु०)—ऊटनी (स्त्री०), रीछ (पु०)—रीछनी (स्त्री०), मुर्गा (पु०)—मुर्गी (स्त्री०), मोर (पु०)—मोरनी (स्त्री०)।

पशुओ, पक्षियों और कृमि पतिंगों के अधिकतर संज्ञा शब्दों में पुल्लिंग और स्त्रीलिंग के लिए जुडवा नाम नहीं हैं। उनमें से कोई केवल पुल्लिंगवाची होते हैं और दूसरे केवल स्त्रीलिंगवाची होते हैं। जैसे पुल्लिंगवाची निम्न ये शब्द हैं भेडिया, चीता, भालू पक्षी, उल्लू कौवा, खटमल आदि। स्त्रीलिंग-वाची निम्न शब्द हैं लोमडी, चिडिया, चील, कोयल, मक्खी, तितली आदि।

उक्त संज्ञा शब्दों का लिंगभेद प्राय सम्बन्धित संज्ञा शब्दों के साथ नर और मादा जैसे शब्दों के संयोजन से सहज ही अभिव्यक्त होता है। जैसे नर भेडिया—मादा भेडिया।

## संज्ञा शब्दो के लिंग में अनियमितता

हिन्दी भाषा में कई कारणों से संज्ञा शब्दों के लिंग में अनियमितता दृष्टिगोचर होती है। कुछ संज्ञा शब्दों के लिंग प्राय अर्थ पर निर्भर नहीं करते और उनके संज्ञा शब्द उभयलिंगी होते हैं। यथा वसर, वायु आदि।

किन्हीं संज्ञा शब्दों के लिंग में अनियमितताएँ पर्यायवाची संज्ञा शब्दों के प्रभाव के परिणाम हैं। जैसे स्त्रीलिंगवाची 'लेखनी' शब्द के प्रभाव से उसका पर्यायवाची शब्द 'कलम' का स्त्रीलिंग में भी प्रयोग होता है। स्त्रीलिंगवाची 'भाँति' शब्द और पुल्लिंगवाची 'प्रकार' शब्द के प्रभाव से 'तर्ज' शब्द कभी स्त्रीलिंग में और कभी पुल्लिंग में व्यवहृत होता है। स्त्रीलिंगवाची 'सडक' शब्द और पुल्लिंगवाची 'मार्ग' शब्द के प्रभाव से ही दोनों लिंगों में 'बाट' शब्द का प्रयोग होता है। पुल्लिंगवाची 'प्रकार' शब्द के असर से स्त्रीलिंग वाची किस्म शब्द कभी कभी पुल्लिंग में भी बोला जाता है।

कभी लिंग में अनियमितताएँ किन्हीं संज्ञा शब्दों के भिन्न भिन्न अर्थों में प्रयोग के कारण होती हैं। जैसे चन्द्रमा के अर्थ में 'चाँद' शब्द पुल्लिंग है, पर सिर के ऊपर के भाग के अर्थ में प्रयुक्त यही 'चाँद' शब्द स्त्रीलिंग में आता है। 'तारा' शब्द स्त्री के नाम के अर्थ में स्त्रीलिंग है पर नक्षत्र के अर्थ में पुल्लिंग है। लिंग में अनियमितताएँ इस कारण भी होती हैं कि कुछ पुरुष वाचक संज्ञा शब्दों में लिंगभेद नहीं होता है। ये संज्ञा शब्द प्राय पुल्लिंगवाची होते हैं, पर जब वे स्त्री का अर्थ देते हैं तब वे स्त्रीलिंग में प्रयुक्त होते हैं। जैसे पुल्लिंगवाची 'यतीम', 'शागिर्द', 'मित्र' आदि शब्द स्त्री के प्रसंग में बोले जाते हैं।

## अन्य भाषाओ से गृहीत शब्दो का लिंगभेद

हिन्दी भाषा म अन्य भाषाओं स अनगिनत शब्द आए हैं। विशेषकर बहुत शब्द सस्कृत से तत्सम या तदभव रूप म आए है। इसी तरह फारसी तथा अंग्रेजी से भी पर्याप्त सख्या म शब्द लिये गए हैं। फारसी के जरिये हिन्दी म अरबी शब्द भी आए।

पुल्लिगवाची और स्त्रीलिंगवाची सस्कृत शब्दो का लिंग प्राय सस्कृत के लिंग क अनुसार ही बना रहा। नीचे हम इस स्पष्ट करने के लिए तालिका देत हैं

| शब्द | सस्कृत मे लिग | हिन्दी मे लिग |
|---|---|---|
| नियम | पुल्लिग | पुल्लिग |
| खण्ड | पुल्लिग | पुल्लिग |
| माया | स्त्रीलिंग | स्त्रीलिंग |
| इच्छा | स्त्रीलिंग | स्त्रीलिंग |
| रीति | स्त्रीलिंग | स्त्रीलिंग |

सस्कृत के नपुसक लिंगवाची शब्द हिन्दी म प्राय पुल्लिगवाची हो गए हैं। जसे

| शब्द | सस्कृत मे लिंग | हिन्दी मे लिंग |
|---|---|---|
| दासत्व | नपुसक लिंग | पुल्लिग |
| रत्न | " | " |
| साहित्य | " | " |
| नत्य | " | " |

किन्तु सस्कृत के कुछ सना शब्द विभिन्न कारणो स हिन्दी म अपना सस्कृत भाषानुसारी लिंग नही रख सके। जस

| शब्द | सस्कृत में लिंग | हिन्दी मे लिंग |
|---|---|---|
| अग्नि | पुल्लिग | स्त्रीलिंग |
| आत्मा | पुल्लिग | स्त्रीलिग |
| आयु | नपु सक लिंग | स्त्रीलिंग |
| जय | नपु सक लिंग | स्त्रीलिंग |
| देवता | स्त्रीलिग | पुल्लिग |
| देह | पुल्लिग और नपु सक लिंग | स्त्रीलिग |
| पुस्तक | नपुसक लिंग | स्त्रीलिग |

| वस्तु | नपुसक लिंग | स्त्रीलिंग |
|---|---|---|
| व्यक्ति | स्त्रीलिंग | पुल्लिंग |
| शपथ | नपुसक लिंग | स्त्रीलिंग |

क्योंकि फारसी म लिंगभेद नही होता है अत फारसी शब्द हिंदी के दो लिंगो म से कोई एक लिंग ग्रहण कर लेत है। प्राय हिंदी भाषा म व अपने पर्यायवाची शब्द के सदृश लिंग ग्रहण कर लेते है। जैसे 'शब' शब्द रात शब्द के अनुकरण म स्त्रीलिंग मे प्रयुक्त होने लगा। इसी तरह निम्न शब्द हिंदी मे अपने हिंदी पर्यायवाचियो के अनुसार लिंग मे प्रयुक्त होने लग। जैसे 'याद'—'धारणा' के कारण शम—'लज्जा के कारण जमीन'—भूमि' के कारण, और 'जबान — जिह्वा के कारण स्त्रीलिंग म बोले जान लग। इसी तरह 'खच शब्द—व्यय' के कारण पुल्लिंग मे हो गया है। अरबी शब्द प्राय हिन्दी म अपना लिंग नही बदलत है। जैसे हिदायत हिफाजत हालत, हुकूमत आदि स्त्रीलिंगवाची है। शक पक आदि पुल्लिंगवाची हैं।

हिंदी मे पर्यायवाची सज्ञा शब्दा के प्रभाव के कारण अरबी शब्दा मे भी लिंग सम्बन्धी अनियमितताएँ कभी कभी होती हैं। जस 'कलम' शब्द अरबी म पुल्लिंगवाची होता है, लेकिन हिन्दी में उसके पर्यायवाची 'लेखनी शब्द के प्रभाव से स्त्रीलिंग मे भी प्रयुक्त होता है। इसी प्रकार स्त्रीलिंगवाची 'किस्म' शब्द हिंदी के पुल्लिंगवाची प्रकार शब्द से प्रभावित होकर पुल्लिंग म भी व्यवहृत होता है।

अंग्रेजी भाषा मे भी शब्दा के रूप स लिंगभेद प्रगट नही होता है। इसलिए अंग्रेजी शब्द हिन्दी म या तो सम्बन्धित हिंदी पर्यायवाची शब्द का लिंग ग्रहण कर लेते हैं या फिर अपन रूप के अनुसार लिंग स्वीकार कर लेते हैं। जस निम्न अंग्रेजी सज्ञा शब्दा ने हिंदी म पर्यायवाची शब्दा क लिंग ग्रहण कर लिए हैं

| हिंदी शब्द | अंग्रेजी शब्द |
|---|---|
| जूता—पुल्लिंगवाची | बूट—पुल्लिंगवाची |
| दीया— ,, | लम्प— ,, |
| अक— ,, | नम्बर— ,, |
| दक्षिणा—स्त्रीलिंगवाची | फीस—स्त्रीलिंगवाची |
| सभा— ,, | मीटिंग— ,, |

आकारान्त अंग्रेजी शब्द हिन्दी में पुल्लिंगवाची हो गए हैं। जैसे सोडा, डेल्टा कमरा आदि। अंग्रेजी संज्ञा शब्द जो हिन्दी में ईकारान्त हो गए हैं वे स्त्रीलिंग में प्रयुक्त होते हैं। जैसे कम्पनी कमेटी चिमनी म्युनिसिपल्टी आदि।

अनेक अंग्रेजी संज्ञा शब्द हिन्दी में या तो पुल्लिंगवाची हो गए हैं (जैसे टिकट, नोट आदि) या स्त्रीलिंगवाची हो गए हैं (जैसे कांग्रेस कौंसिल, रिपोर्ट, अपील आदि)।

कई अंग्रेजी संज्ञा शब्द हिन्दी में दोनों लिंगों में प्रयुक्त होते हैं। जैसे फिल्म कलाम टूनामेंट आदि।

## वचन तथा कारक

हिन्दी में रूप परिवर्तन की दृष्टि से संज्ञा की विशेषता वचन और कारक में होती है। वचन और कारक के अनुसार संज्ञाओं का रूप परिवर्तन उनका प्रमुख पदरचना विषयक स्वरूप चिह्न होता है।

नीचे हम यह देखेंगे कि संज्ञाओं का रूप परिवर्तन वचन के अनुसार किस तरह होता है। संज्ञाओं के बहुवचन का निर्माण अमुक संज्ञा के एक वचन वाले लिंग और अन्त्य प्रत्ययों के अनुसार होता है किन्तु हिन्दी में सभी संज्ञाओं का वचन परिवर्तन नहीं होता है। कुछ ऐसी संज्ञाएँ हैं जो केवल एकवचन में ही प्रयुक्त होती हैं। इनमें निम्नलिखित हैं

१ अधिकांश पदार्थवाचक संज्ञा शब्द। जैसे चांदी सोना चाय दूध आटा आदि।

२ भाववाचक संज्ञा शब्द जो गुण विशेषता अवस्था व्यापार आदि धर्मों का निर्देश करते हैं। जैसे लम्बाई चौड़ाई मिठास दृढ़ता जवानी, पढ़ाई आदि।

हिन्दी में ऐसी संज्ञाएँ भी हैं जो भाववाचक अर्थ में केवल एकवचन में प्रयुक्त होती हैं परन्तु मूर्त रूपसूचक अर्थ में या गुण की अभिव्यक्ति में उनका बहुवचन भी प्रयुक्त होता है। जैसे

| कविता | कविताएं |
|---|---|
| बीमारी | (छूत की) बीमारियां |

३ अधिकांश व्यक्तिवाचक संज्ञाएं। जैसे दिल्ली ताजमहल कृष्ण आदि।

४ कुछ संज्ञाएँ जब समूहवाचक अर्थ में प्रयुक्त होती हैं (रुपया माल,

सामान, ताश आदि)। जैसे (१) कई लाख रुपया इस निर्माण कार्य में खर्च हो चुका है। (२) भारत में सोवियत संघ से कई तरह का माल आता है।

दूसरी ओर कुछ संज्ञाओं का केवल एकवचन होता है। उनमें निम्नलिखित का समावेश होता है

१ समूह विषयक वे संज्ञाएँ जो लोग गण, जन, वृन्द आदि शब्दों के साथ संयोजन से बनती हैं। जैसे किसान लोग, छात्रगण, स्त्रीजन, बालकवृन्द।

२ प्राण, दर्शन, होश तथा इस प्रकार की अन्य संज्ञाएँ (यद्यपि अर्थ के अनुसार उनका एकवचन में प्रयोग होना चाहिए)। जैसे (१) उसने मेरे प्राण बचाए। (२) बहुत दिनों से आपके दर्शन नहीं हुए। (३) उसके होश उड़ गए।

३ कुछ युग्म शब्द समुदाय, जब वे एक सी वस्तुओं के समूह का संकेत करते हैं। इस किस्म के शब्द समुदायों का प्रथम भाग एकवचन में तथा द्वितीय भाग बहुवचन में प्रयुक्त होता है। जैसे गाय भैंस, भेड़ बकरियाँ।

४ ऐसे संज्ञा शब्द जो समय की अवधियों तथा ऋतुओं का निर्देश करते हैं। जैसे छुट्टियाँ, गर्मियाँ, गर्मियों में जाड़ों में।

उपर्युक्त प्रकार के संज्ञा शब्द एकवचन में भी प्रयुक्त हो सकते हैं। जैसे छुट्टी, गर्मी, जाड़ा।

हिन्दी में संज्ञाओं का बहुवचन निम्नलिखित नियमों के अनुसार बनता है

(क) आकारान्त और आकारान्त को छोड़कर सब प्रकार की पुल्लिंग व्यंजनान्त व स्वरान्त संज्ञाओं का बहुवचन में रूप अपरिवर्तित रहता है। जैसे

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| बाप | बाप |
| घर | घर |
| भाई | भाई |
| पति | पति |
| मालू | मालू |
| प्रस्ताव | प्रस्ताव |

(ख) आकारान्त पुल्लिग सज्ञाओ म बहुवचन म आ के स्थान पर ऐ हो जाता है। जस

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| बेटा | बेटे |
| कारखाना | कारखाने |
| गतका | गतके |
| मेला | मेले |

संस्कृत फारसी और अरबी भाषाओ स हिंदी म आए पुल्लिग आकारान्त शब्द तथा सम्बन्धसूचक आकारान्त शब्द उक्त नियम के अपवाद हैं। जस

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| आका | आका |
| खुदा | खुदा |
| दरिया | दरिया |
| नेता | नेता |
| राजा | राजा |
| पिता | पिता |
| चाचा | चाचा |
| मामा | मामा |
| दादा | दादा |

पूर्वोक्त प्रकार की सज्ञाओ का वचन प्रसग म ही पता चलता है।

(ग) आकारान्त पुल्लिग वाले सज्ञा शब्दो म आ के स्थान पर एँ हो जाता है। जस

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| कुआ | कुए |
| धुआँ | धुए |
| रोआ | रोए |

(घ) इकारान्त स्त्रीलिंग वाले सज्ञा शब्द म इ के साथ या जुड जाता है। जस

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| रीति | रीतियाँ |

| तिथि | तिथियाँ |
|---|---|
| पक्ति | पक्तियाँ |

(ङ) ईकारान्त स्त्रीलिंग वाले सना शब्दो म ई' के साथ 'या जुड जाता है। या' जुडते वक्त दीघ ई लघु हो जाता है। जैसे

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| बेटी | बेटिया |
| लडकी | लडकिया |
| नदी | नदिया |
| खिडकी | खिडकिया |

(च) 'इया' जिन स्त्रीलिंग वाले सना-शब्दो के अन्त म होता है उनका अन्तिम आ' बहुवचन म अनुनासिक हो जाता है। जमे

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| चिडिया | चिडियाँ |
| बुढिया | बुढियाँ |
| पुडिया | पुडियाँ |
| डिबिया | डिबियाँ |

(छ) 'इ, ई और 'इया जिन स्त्रीलिंग शब्दो के अन्त म आता है उन्ह छोडकर अन्य सब व्यजनान्त व स्वरान्त सना शब्दो म 'एँ या 'यें लग जाता है। ऊकारान्त स्त्रीलिंग सना शब्दो के बहुवचन मे दीघ 'ऊ लघु उ हो जाता है। जैसे

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| माता | माताएँ |
| यात्रा | यात्राएँ |
| सेना | सेनाएँ |
| वस्तु | वस्तुएँ |
| बहन | बहनें |
| पुस्तक | पुस्तकें |
| बहू | बहुएँ |
| लू | लुएँ |
| जोरू | जोरुएँ |

हिन्दी भाषा म सनाएँ अपने लिंग और प्रत्ययान्तो के अनुसार वाक्यो म अपने रूप बदलती हैं।

कारक नामिक शब्दों का वह रूप होता है जो शब्द समुदाय में तथा वाक्य में अन्य शब्दों के प्रति नामिक शब्दों के सम्बन्ध व्यक्त करता है। वाक्य के किसी अंग के रूप में नामिक शब्द का प्रयोग सदा किसी न किसी कारक के रूप में होता है।

हमारे मतानुसार हिन्दी के संज्ञा शब्दों के तीन कारक होते हैं—सामान्य कारक (डायरेक्ट केस) असामान्य कारक (इनडायरक्ट केस) तथा सम्बोधन कारक।

**सामान्य कारक** के विशेष प्रत्यय नहीं होते हैं जो वाक्य में दूसरे शब्दों के साथ संज्ञा शब्द का सम्बन्ध व्यक्त करते हैं। ये सम्बन्ध वाक्य में केवल संज्ञा शब्द के स्थान से पता चलते हैं।

हिन्दी में सामान्य कारक **असामान्य कारक** के विपरीत होता है। असामान्य कारक कम विशेषताबोधक तथा गुणनिर्देशक विषयक सम्बन्धों को व्यक्त करता होता है।

हिन्दी में असामान्य कारक प्रायः स्वतन्त्र रूप से प्रयुक्त नहीं होता है। वह लगभग सदा किसी न किसी विभक्ति चिह्न के साथ व्यवहृत होता है जो असामान्य कारक के व्यापक अर्थ को सीमित तथा मूर्त बना देता है। जैसे लड़के का लड़के को लड़के पर आदि। परन्तु किसी न किसी विभक्ति चिह्न के साथ संज्ञा का प्रयोग कारक रूप नहीं है क्योंकि विभक्ति चिह्न कारक प्रत्यय नहीं हैं वे स्वतन्त्र रूप से वाक्य में अन्य शब्दों के साथ संज्ञा के सम्बन्धों को निर्दिष्ट नहीं करते हैं। ये सम्बन्ध असामान्य कारक के विभक्ति चिह्न के संयोजन से ही निर्दिष्ट होते हैं।

हिन्दी में ऐसे भी उदाहरण मिलते हैं जिनमें असामान्य कारक विभक्ति चिह्न के बिना प्रयुक्त होते हैं। ऐसा होता है कि कुछ विशेषताबोधक शब्द समुदायों में क्रियानामिक समुदायों में गतिबोधक क्रियाओं के साथ प्रयुक्त होते समय और असामान्य कारक में संज्ञाओं का दूसरे शब्द भेदों में (क्रियाविशेषणों और विभक्ति चिह्नों में) संक्रमण होते समय। जैसे इस समय पिछले साल भूखों मरना अपनी आंखों देखना नाकों चने चबवाना अपने घरों जाना सवेरे दिनों दिन *खुद हाथों के सामने।*

**सम्बोधन कारक** संज्ञा का ऐसा रूप है जिसके द्वारा किसी को पुकारना या चेताना सूचित होता है।

# कारकों का निर्माण

## सामान्य कारक

सामान्य कारक एकवचन का रूप संज्ञा के उस रूप से मिलता है जो शब्दकोश में दिया गया होता है। सामान्य कारक बहुवचन के रूप संज्ञा के वही बहुवचन रूप हैं जिनका रूप विश्लेषण किया जा चुका है।

## असामान्य कारक

संज्ञा का असामान्य कारक एकवचन निम्नलिखित नियमों के अनुसार बनता है

(क) पुल्लिंग आकारान्त और आँकारान्त संज्ञाओं में असामान्य कारक के एकवचन में आ तथा आँ के स्थान पर ए और एँ हो जाते हैं। अर्थात् एकवचन में इस प्रकार की संज्ञाओं के सामान्य कारक रूप बहुवचन में संज्ञाओं के सामान्य कारक रूप से मिलते-जुलते हैं। जैसे

एकवचन

| सामान्य कारक | असामान्य कारक |
|---|---|
| लड़का | लड़के |
| कमरा | कमरे |
| कुआँ | कुएँ |

(ख) एकवचन वाले असामान्य कारक का रूप एकवचन वाले सामान्य कारक के रूप से निम्न प्रकार के संज्ञा शब्दों में मिलता-जुलता होता है

(१) सारे स्त्रीलिंग संज्ञा शब्दों तथा पुल्लिंग संज्ञा-शब्दों में (आकारान्त तथा आँकारान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्दों को छोड़कर) जैसे

| सामान्य कारक | असामान्य कारक |
|---|---|
| बहन | बहन |
| लड़की | लड़की |
| माया | माया |
| दुनिया | दुनिया |
| घर | घर |

(२) आकारान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्दों में जो हिन्दी में संस्कृत, फारसी, अरबी तथा अंग्रेजी से आए हैं। जैसे

| सामान्य कारक | असामान्य कारक |
|---|---|
| राजा | राजा |
| खुदा | खुदा |
| सोडा | सोडा |

(३) पुल्लिंग संज्ञा शब्दों में जो पारिवारिक सम्बन्ध का संकेत करते हैं। जैसे

| सामान्य कारक | असामान्य कारक |
|---|---|
| दादा | दादा |
| नाना | नाना |
| मामा | मामा |

दोनों लिंगों वाले संज्ञा-शब्दों का बहुवचन असामान्य कारक रूप 'ओं' प्रत्यय द्वारा बनता है। यह प्रत्यय या तो संज्ञा के मूल रूप के साथ जुड़ जाता है या संज्ञा के बहुवचन सामान्य कारक रूप के प्रत्यय के स्थान पर आ जाता है। ईकारान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्दों में बहुवचन असामान्य कारक में प्रयुक्त होने समय 'ओं' प्रत्यय से पहले 'य' वर्ण का आगम हो जाता है तथा अंतिम दीर्घ 'ई' लघु 'इ' में बदल जाता है। 'ओं' प्रत्यय से पूर्व पुल्लिंग संज्ञा शब्दों का 'ऊ' भी लघु 'उ' में बदल जाता है। जैसे

| एकवचन सामान्य कारक | बहुवचन सामान्य कारक | बहुवचन असामान्य कारक |
|---|---|---|
| अध्यापक | अध्यापक | अध्यापकों |
| भाई | भाई | भाइयों |
| विद्यार्थी | विद्यार्थी | विद्यार्थियों |
| पिता | पिता | पिताओं |
| बेटा | बेटा | बेटों |
| कुआँ | कुएँ | कुओं |
| बहन | बहनें | बहनों |
| बेटी | बेटियाँ | बेटियों |
| चिड़िया | चिड़िया | चिड़ियों |
| बहू | बहुएँ | बहुओं |
| डाकू | डाकू | डाकुओं |

## सम्बोधन कारक

आकारान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्दों को छोड़कर सारे संज्ञा-शब्दों का एक

वचन सम्बोधन कारक रूप एकवचन सामा य कारक रूप स मिलता जुलता है। जस

एकवचन

| सामा य कारक | सम्बोधन कारक |
| --- | --- |
| माई | माई ! |
| बेटी | बेटी ! |
| बहन | बहन ! |
| दादा | दादा ! |
| राजा | राजा ! |

आकारान्त पुल्लिग सज्ञा शब्द (उन सज्ञा शब्दो को छोडकर जो पारिवारिक सम्बन्ध व्यक्त करते है या दूसरी भाषाओ से आए है) एकवचन सम्बोधन कारक म या तो अपरिवर्तित रहत ह या आ क स्थान पर ए हो जाता है। जस

एकवचन

| सामा य कारक | सम्बोधन कारक |
| --- | --- |
| लडका | लडका ! लडके ! |
| बेटा | बेटा ! बेटे ! |
| बच्चा | बच्चा ! बच्चे ! |

सज्ञा लिगो क सज्ञा शब्दो का बहुवचन सम्बोधन कारक 'ओ प्रत्यय द्वारा बनता है। ओ प्रत्यय या तो सीधे सज्ञा क मूल रूप म जुड जाता है या बहुवचन सामा य कारक क अन्त्यप्रत्यय क स्थान पर आ जाता है। बहुवचन सम्बन्ध कारक बनते समय इकारात सज्ञा शब्दो म ओ प्रत्यय स पहले 'य वर्ण आ जाता है और दीर्घ ई ह्रस्व इ' बन जाती है। ओ प्रत्यय स पहले पुल्लिगवाची सज्ञा-शब्दो का अन्तिम ऊ' भी ह्रस्व हो जाता है। जैसे

| सामा य कारक (एकवचन) | सामा य कारक (बहुवचन) | सम्बोधन कारक (बहुवचन) |
| --- | --- | --- |
| अध्यापक | अध्यापक | अध्यापको ! |
| विद्यार्थी | विद्यार्थी | विद्यार्थियो ! |
| पिता | पिता | पिताओ ! |
| बेटा | बेटे | बेटो ! |

| | | |
|---|---|---|
| बहन | बहनें | बहनो ! |
| बेटी | बेटियां | बेटियो ! |
| डाकू | डाकू | डाकुओ ! |

सम्बोधन कारक म सज्ञा शब्दो स पहले प्राय य विस्मयादिबोधक शब्द प्रयुक्त होत हैं—ह ओ ए अजी, र (पु०) अरे (पु०) री (स्त्री०), अरी (स्त्री०)। जसे ओ लडक ! तू कहा जाता है ?

व्यक्तिवाचक सज्ञा शब्द प्राय अपने मूल सज्ञा रूप म ही प्रयुक्त होत हैं अथात उनक कोई कारक सम्बन्धी प्रत्यय नही होते हैं।

## सामान्य तथा असामान्य कारक मे सज्ञा शब्दो का प्रयोग

सामान्य कारक म सज्ञा शब्दो का प्रयोग होता है—

(क) उद्देश्य के रूप म। जसे बहन पुस्तक पढती है।

(ख) विभिन्न विधेया के नामिक अगा क रूप म। जैस (१) मरा मित्र अध्यापक बन गया है। (२) भगत लोग उसे पीर मानत थे। (३) जिन लोगा न इस राजनीतिक पतरेबाजी कहा था जब यह सहायता हिन्दुस्तान की सरकार को बाँटने क लिए द दी गई तो उनके मुह स बोल भी न फूटा।

(ग) प्रधान कम के रूप म। जसे वह उठी और दरवाजा अन्दर स बन्द किया।

(घ) परिमाण व भार निर्देशक के रूप म। जसे स्टेशन पर तीन टन गेहूँ पडा है।

(ङ) समानाधिकरण क रूप मे। जैस डाक्टर साहब अभी नही आय।

असामान्य कारक म सज्ञा शब्दो का प्रयोग निश्चित विभक्ति चिह्न पर निभर करता है।

असामान्य कारक का विभक्ति चिह्न सहित सज्ञा शब्द प्राय गुण निर्देशक का काय करता है तथा सम्बन्ध का अथ दता है। जस—उसन मुझे मित्र का घर दिखाया।

*असामान्य कारक म को विभक्ति चिह्न सहित सज्ञा शब्द प्रधान कम* या अप्रधान कम का काय करता है तथा कम या सम्प्रदान का अथ सूचित करता है। जैस (प्रधान कम) उसने मोहिनी को बुलाकर पूछा क्या री जितेन के बारे म तुझे कुछ मालूम है ?'

अप्राणीवाचक सज्ञा शब्द प्राय प्रधान कम क रूप म सामान्य कारक

में प्रयुक्त होते हैं। जैसे देर तक अखबार वह दृष्टि के सामने लिये रहा।

*अप्राणीवाचक संज्ञा शब्द 'को' सहित असामान्य कारक में प्रधान कर्म के रूप में तब प्रयुक्त होते हैं जब प्रधान कर्म पर जोर दिया जाता है या दुविधा को दूर करना होता है। जैसे (१) उसने अपने मुँह को छिपाया और धीमे* धीमे सिसक उठी। (२) नदी के उस पार में घरों को देखता हूँ। अगर इस अंतिम वाक्य में 'को' न होता तो प्रधान कर्म का रूप घर होता और उससे यह संदेह हो सकता था कि शायद एक ही घर देखा जा रहा है क्योंकि एकवचन और बहुवचन दोनों में ही घर यह रूप होता है।

प्राणीवाचक संज्ञा शब्द प्रधान कर्म के रूप में प्राय 'को' सहित असामान्य कारक में प्रयुक्त होते हैं। जैसे किसी अपने पुराने सहपाठी सहाय को वह ध्यान में नहीं ला पाती थी (अप्रधान कर्म)। दैनिक व्यायाम मनुष्य के शरीर को बल देता है।

अप्रधान कर्म के रूप में सम्प्रदान का अर्थ के लिए, के वास्ते के हेतु, के निमित्त', के पास' यहाँ तक कि को विभक्ति चिह्न सहित भी *असामान्य कारक में संज्ञा शब्दों द्वारा व्यक्त किया जा सकता है।* जैसे—केन्द्र ने अकालपीड़ितों के लिए सहायता भेजी है। (२) करीम ने राम के हेतु अपना हिस्सा छोड़ दिया। (३) *मातृभूमि की सेवा के निमित्त वह अपना* सर्वस्व दे रहा है। (४) मैं भाई के पास चिट्ठी भेज रहा हूँ। (५) *नगर सहायता समिति का केन्द्र आजमगढ़ शहर और आसपास के क्षेत्रों में बाढ़-पीड़ितों की मदद करता है।*

असामान्य कारक में से, को, 'द्वारा, के द्वारा', के जरिये', 'की ओर से' तथा 'की तरफ से विभक्ति चिह्नों सहित संज्ञा शब्द करण का बोध कराते है तथा वाक्य में अप्रधान कर्म का कार्य करते हैं।

*करण के अर्थ में उपरोक्त विभक्ति चिह्नों सहित असामान्य कारक के* संज्ञा शब्दों का निम्नलिखित प्रयोग होता है—

(१) 'से विभक्ति चिह्न के साथ अधोलिखित प्रयोग।

(क) प्रेरणार्थक क्रियाओं के व्यापार के कर्ता को व्यक्त करने के लिए। जैसे आपने यह कोट किस दर्जी से सिलवाया है?

(ख) कर्मवाच्य वाक्यों में क्रिया के व्यापार के कर्ता को व्यक्त करने के लिए। जैसे राम से यह घर रचा गया है।

(ग) उन कर्तृवाच्य वाक्यों में क्रिया के व्यापार के कर्ता को व्यक्त करने के लिए जिनमें विधेय अकर्मक क्रिया वाले होते हैं। जैसे ओला

| | | |
|---|---|---|
| बहन | बहनें | बहनो ! |
| बेटी | बेटियां | बेटियो ! |
| डाकू | डाकू | डाकुओ ! |

सम्बोधन कारक म सना श न स पह प्राय ये विस्मयादिबोधक श द प्रयुक्त होत है—ह आ ए अजी र (पु०) अरे (पु०) री (स्त्री०), अरी (स्त्री०)। जैसे ओ लडके ! तू कहा जाता है ?

व्यक्तिवाचक सना शब्द प्राय अपन मूल सना रूप म ही प्रयुक्त होत है अथात उनके कोई कारक सम्ब धी प्र यय नही होते है।

## सामा य तथा असामा य कारक मे सज्ञा शब्दा का प्रयोग

**सामा य कारक** म सना श दा का प्रयोग होता है—

(क) उद्देश्य क रूप म। जसे बहन पुस्तक पढती है।

(ख) विभिन्न विधेया क नामिक अगा क रूप म। जैस (१) मेरा मित्र *अध्यापक बन गया है।* (२) *भगत लोग उसे पीर मानते थे।* (३) जिन लोगा न इसे राजनानिक पतरेबाजी कहा था, जब यह सहायता हिन्दुस्तान की सरकार को बाटने क लिए दे दी गई तो उनके मुह से बोल भी न फूटा।

(ग) प्रधान कम के रूप म। जस वह उठी और दरवाजा अदर से ब द किया।

(घ) परिमाण व भार निर्देशक क रूप म। जस स्टेशन पर तीन टन गेहूँ पडा है।

(ङ) समानाधिकरण के रूप म। जस डाक्टर साहब अभी नही आय।

असामा य कारक म सना श दा का प्रयोग निश्चित विभक्ति चिह्न पर निभर करता है।

असामा य कारक का विभक्ति चिह्न सहित सना श द प्राय गुण निर्देशक का काय करता है तथा सम्ब ध का अथ देता है। जसे—उसने मुझे मित्र का घर दिखाया।

असामा य कारक म 'को' विभक्ति चिह्न सहित सना श द प्रधान कम या अप्रधान कम का काय करता है तथा कम या सम्प्रदान का अथ सूचित करता है। जस (प्रधान कम) उसने मोहिनी को बुलाकर पूछा क्या री, जितेन के बारे म तुझे कुछ मालूम है ?"

अप्राणीवाचक सना श द प्राय प्रधान कम क रूप म सामा य कारक

मे प्रयुक्त होने है। जैसे  दर तक अखबार वह दृष्टि के सामन लिये रहा।

अप्राणीवाचक सना शब्द 'का' सहित असामान्य कारक म प्रधान कम के रूप म तब प्रयुक्त होत है जब प्रधान कम पर जोर दिया जाता है या दुविधा को दूर करना होता है। जैस (१) उसन अपने मुह को छिपाया और धीमे धीमे सिसक उठा। (२) नदी के उस पार मैं घरो को देखता हू। अगर इस अतिम वाक्य मे को न होना तो प्रधान कम का रूप घर' होता और उससे यह सदेह हो सकता था कि शायद एक ही घर देखा जा रहा है क्योकि एकवचन और बहुवचन दोनो म ही घर' यह रूप होता है।

प्राणीवाचक सना शब्द प्रधान कम के रूप म प्राय 'को' सहित असामान्य कारक म प्रयुक्त होन है। जैस किन्ही अपन पुराने सहपाठी सहाय को वह ध्यान म नही ला पाती थी (अप्रधान कम)। दैनिक व्यायाम मनुष्य के शरीर को बल दता है।

अप्रधान कम क रूप म सम्प्रदान का अथ के लिए के वास्त' के हतु 'क निमित्त क पास यहा तक कि का विभक्ति चिह्न सहित भी असामान्य कारक म सना शब्दो द्वारा व्यक्त किया जा सकता है। जसे—केन्द्र न अकालपीडितो क लिए सहायता भेजी है। (२) करीम न राम के हतु अपना हिस्सा छोड दिया। (३) मातृ भूमि की सवा के निमित्त वह अपना सवस्व दे रहा है। (४) म भाई के पास चिट्ठी भेज रहा हूँ। (५) नगर सहायता समिति का केन्द्र आजमगढ शहर और आसपास के क्षत्रो म बाढ-पीडितो की मदद करता है।

असामान्य कारक म स' का' द्वारा क द्वारा क जरिय, 'का ओर स' तथा 'का तरफ मे विभक्ति चिह्न सहित सनाशब्द करण का बोध' कराते है तथा वाक्य म अप्रधान कम का काय करत हैं।

करण क अथ म उपरोक्त विभक्ति चिह्न सहित असामान्य कारक क सनाशब्दो का निम्नलिखित प्रयोग होता है—

(१) 'स विभक्ति चिह्न के साथ अधोलिखित प्रयोग।

(क) प्रेरणायक क्रियाओ क व्यापार क कता को व्यक्त करन क लिए। जैस आपन यह कोट किस दर्जी से सिलवाया है ?

(ख) कमवाच्य वाक्यो म क्रिया के व्यापार क कता को व्यक्त करन क लिए। जैस राम से यह घर रखा गया है।

(ग) उन कतृ वाच्य वाक्यो म क्रिया क व्यापार क कता को व्यक्त करन के लिए जिनम विधेय अकमक क्रिया वाले होते हैं। जैसे उन्हो

की कड़ाफड़ मार से झामाभूमी गाँव मुखरित हो उठा ।

(घ) कर्तृवाच्य वाक्या म साधन का व्यक्त करने क लिए। जस विद्यार्थी तख्त पर खड़िया से लिखता है ।

(ङ) कमवाच्य वाक्या म साधन को व्यक्त करने के लिए। जस त" का कुआँ खुद जाने पर तल पम्प से निकाला जाता है ।

(२) 'का विभक्ति चिह्न क साथ प्रयाग। सकमक भूतकालिक कृदन्ता क कर्ता का व्यक्त करने के लिए। जसे हमार शिक्षक की लिखी हुई पुस्तक है ।

(३) द्वारा क द्वारा तथा के जरिय विभक्ति चिह्ना के साथ प्रयोग ।

(क) प्ररणायक क्रियाओ क व्यापार क कर्ता का व्यक्त करन क लिए। जस यह पत्र वहन द्वारा (के द्वारा) (क जरिये) लिखाओ ।

(ख) कमवाच्य वाक्या म क्रिया के व्यापार के कर्ता को व्यक्त करन क लिए। जस दक्षिण हिन्दी प्रचार सभा द्वारा दक्षिण भारत म हिन्दी का अधिक प्रचार करन का निश्चय किया गया है ।

(ग) उन कर्तृवाच्य वाक्यो म व्यापार के कर्ता को व्यक्त करन क लिए जिनम विधेय अकमक क्रिया वा" होत है। जस मक्खियों के जरिये (द्वारा) हैजा दस्त आदि बीमारियाँ फैलती है ।

(घ) कर्तृवाच्य वाक्या म साधन का व्यक्त करने के लिए। जस व हवाई जहाज द्वारा (के जरिये) मास्को गय ।

(ङ) कमवाच्य वाक्या म साधन को व्यक्त करने के लिए। जस (१) सैकडो हजारा एकड ऊसर जमीन को जहाँ पानी का नामोनिशान तक न था समुचित सिंचाई द्वारा हरा भरा बना दिया गया है। (१) मिट्टी का तल मशीनों के जरिये साफ किया जाता है।

(४) का ओर स तथा की तरफ से विभक्ति चिह्ना के साथ प्रयाग—

(क) कमवाच्य वाक्या म क्रिया क व्यापार क कर्ता का व्यक्त करन के लिए। जैसे (१) इस नगर की स्थानीय शाखा की ओर से पन्द्रह अगस्त की स्वतन्त्रता दिवस मनाया गया। (२) गुलाम बनाया गई यूरोपीय कौमों की तरफ से हिटलर क विरुद्ध भारी सघष छेडा गया था ।

(ख) कर्तृवाच्य वाक्या म क्रिया के व्यापार क कर्ता को व्यक्त करन क

लिए। जैसे (१) सहायता समिति की ओर से जिले में तीन केन्द्र बनाकर काम हो रहे हैं। (२) फिरोज़ाबाद के मजदूरों की तरफ से सात नवम्बर को एक आम सभा हुई।

असामान्य कारक में 'पर', 'का', 'में', 'की बनिस्वत' विभक्ति चिह्नों तथा 'के बारे में', 'के विषय में', 'के सम्बन्ध में' विभक्तिचिह्नवाचक शब्द-समुदायों सहित संज्ञा शब्द अधिकरण का बोध व्यक्त करते हैं। वाक्य में ये संज्ञा-शब्द अप्रधान कर्म का काम किया करते हैं।

अधिकरण के अर्थ में उपरोक्त विभक्ति चिह्नों तथा विभक्ति चिह्न वाचक शब्द समुदायों सहित असामान्य कारक के संज्ञा शब्दों का निम्नलिखित प्रयोग होता है

(१) पर विभक्ति चिह्न के साथ प्रयोग—

(क) जिसके विषय में बात है उसे व्यक्त करने के लिए। जैसे किसानों के संघर्ष पर शानदार फिल्म 'ज़माना बदल गया है'।

(ख) क्रिया के व्यापार या अवस्था का स्थान व्यक्त करने के लिए। जैसे (व्यापार) सिपाही तट पर उतरने लगे। (अवस्था) किताब इस मेज़ पर रखी है।

(ग) जिसके ऊपर किसी का कोई व्यापार होता है उस व्यक्ति या वस्तु को व्यक्त करने के लिए। जैसे बहुत अरसे से साम्राज्यवादी एशिया में अपने लिए नई तिजारती मण्डियाँ ढूंढ रहे थे और एशिया के देशों पर अपनी लालची निगाह जमाये बैठे थे।

(२) का विभक्ति चिह्न के साथ प्रयोग—

(क) जिसके विषय में बात है उसे व्यक्त करने के लिए। जैसे (१) वे दोनों चुप हो गए और बैठे भविष्य के सुनहरे सपने देखने लगे। (२) हर महीने उसे मंगनी के बाप के एक-दो पत्र आ जाते थे जिनमें उसकी आने वाली शादी की चर्चा होती थी।

(३) 'में' विभक्ति चिह्न के साथ प्रयोग—

(क) क्रिया के व्यापार का स्थान या समय व्यक्त करने के लिए। जैसे (स्थान) उस समय रवी घर में नहीं था, वह वाटिका में फूल तोड़ रहा था। (समय) मार्च के अन्त में लेखकों का सम्मेलन होने वाला है।

(ख) परिधान को दिखाने के लिए। जैसे अब तो गरमी लगती है। पिताजी भी आज केवल कमीज़ और धोती में काम पर गये हैं।

(४) जिस व्यक्ति या वस्तु पर बात हो रही है उसे व्यक्त करने के लिए 'के बारे में', 'के विषय में', 'के सम्बन्ध में' विभक्तिवाचक शब्द समुदायों तथा 'की निस्बत' आदि विभक्ति चिह्न के साथ प्रयोग। जैसे (१) जितेन के बारे में तुझे कुछ मालूम है। (२) ताजमहल की सुन्दरता के विषय में बहुत कुछ लिखा गया है। (३) इस आदमी की निस्बत में कुछ नहीं जानता।

## संज्ञा शब्दों की पुनरुक्तियाँ

हिन्दी में शब्दों पर बल देने का सबसे प्रचलित साधन है शब्दों की पुनरुक्ति अर्थात् उन्हें दोहराना। यह हिन्दी भाषा की उल्लेखनीय विशेषता है। शब्दों की पुनरुक्तियाँ साहित्य तथा बोलचाल दोनों में ही व्यवहृत होती है।

शब्दों की पुनरुक्ति वाले शब्दों का भाव अधिक स्पष्ट एवं जोरदार हो जाता है। प्रसंग के अनुसार उनसे पूर्णता, अखण्डता, बहुवचन तथा विभाजन का निर्देश होता है। हिन्दी में योजक अव्ययों तथा निपात अव्ययों को छोड़कर बाकी सब शब्द भेदों में पुनरुक्तियाँ व्यवहृत होती है।

हिन्दी में संज्ञाओं की तीन प्रकार की पुनरुक्तियाँ होती हैं—

(१) पूर्ण पुनरुक्ति (२) अपूर्ण पुनरुक्ति और (३) समानार्थक पुनरुक्ति।

**पूर्ण पुनरुक्ति** कहते हैं ऐसी आवृत्ति को जिसमें किसी एक संज्ञा शब्द की आवृत्ति होती है। जैसे अब्बा, अब्बा! मुझे भी अपने साथ लो।

हिन्दी में उक्त प्रकार की पुनरुक्तियाँ निम्न अर्थों में व्यवहृत होती है—

(क) सम्बोधन को अधिक सशक्त बनाने के लिए। जैसे रमेश रमेश! इधर आओ।

(ख) बहुवचन पूर्णता तथा विभाजन को व्यक्त करने के लिए। जैसे देश-देश बार बार स्थान-स्थान समय समय।

ऊपर वर्णित पुनरुक्तियों के साथ साथ हिन्दी में संज्ञाओं की ऐसी पूर्ण पुनरुक्तियों का प्रयोग बहुत व्यापक रूप से होता जिनमें संज्ञाओं के मध्य में फारसी से आया ब उपसर्ग हो और सा निपात तथा 'का' और पर विभक्ति चिह्नों का आगम होता है।

पर विभक्ति चिह्न संज्ञाओं के मध्य में या संज्ञाओं की पुनरुक्ति के पश्चात् प्रयुक्त होता है।

ब उपसर्ग तथा पर विभक्ति चिह्न वाली संज्ञाओं की पूर्ण पुनरुक्तियाँ

सामान्यता तथा आवृत्ति का प्रकट करती है। वे प्राय विभाजन अर्थ वाली होती हैं। जैसे रोजनरोज साल्वसाल दिन पर दिन कदम पर कदम, कदम-कदम पर, समय समय पर।

ही निपात वाली सज्ञाओ की पूर्ण पुनरुक्तिया प्रसगानुसार या तो विभाजनसूचक होती हैं या पुनरुक्ति म प्रयुक्त सज्ञा पर जोर द रही होती है। जसे बात ही बात पानी ही पानी, रत ही रत विजय ही विजय।

'सा निपात वाली सज्ञाओ की पूर्ण पुनरुक्तिपरक आवृत्तिया सामान्यता और समानता का भाव प्रकट करती हैं। जैसे घर सा घर मित्र सा मित्र, गली सी गली।

'का (के की) विभक्तिचिह्न वाली सज्ञाओ की पूर्ण पुनरुक्तिया निम्न भाव प्रकट करती है

(क) पूर्णता और सज्ञाओ को अधिक सशक्त बनाना यदि पुनरुक्ति म 'का (की, के) विभक्तिचिह्न के पश्चात प्रयुक्त सज्ञा सामान्य कारक म है। जस माल का माल घर का घर, पानी का पानी पल्टन की पल्टन झुण्ड के झुण्ड। इन सबम का, 'का , 'क' विभक्ति चिह्नो का प्रयोग पूर्णता के लिए व्यवहृत हुआ है।

(ख) विभाजन या सज्ञाओ को अधिक सशक्त बनाना यदि पुनरुक्ति म 'का' (की के) विभक्तिचिह्न के पश्चात प्रयुक्त सज्ञा असामान्य कारक म विभक्तिचिह्न के साथ या उसके बिना व्यवहृत है। जैसे साल के साल महीने के महीने, बात की बात म दम के दम म।

**अपूर्ण पुनरुक्ति** कहत हैं ऐसी आवृत्ति को जिसम आवृत्ति का पूर्व या उत्तर भाग स्वय प्रयुक्त नही होता है, किन्तु उत्तर भाग म जुडकर इस प्रकार म आवत्त होता है जो आवृत्ति के पूर्व या उत्तर भाग को सशक्त बना देता है। जस अदला बदला अडोस पडोस। उक्त प्रकार की पुनरुक्तिया म पहला भाग स्वय प्रयुक्त नही होता है वह केवल आवृत्ति के उत्तर भाग को अधिक सशक्त बनाता है यद्यपि उसका भी स्वतन्त्र अर्थ नही होता है।

निम्नलिखित अपूर्ण पुनरुक्तिया म उत्तर भाग स्वतन्त्र एव पृथक प्रयुक्त नही होता है। जैसे छूतछात, पूछताछ धूमधाम।

अपूर्ण पुनरुक्तिपरक सज्ञाओ की आवृत्तिया ऐसी भी समझी जाती हैं जिनम पूर्व भाग म प्रथम व्यजना के स्थान पर 'म 'व तथा 'स व्यजन प्रयुक्त होत हैं। इस प्रकार की पुनरुक्तिया सज्ञा को अधिक सशक्त बनान के अलावा

उनका बहुवचन भी प्रकट करती है। जैसे मिठाई सिठाई, खाना वाना रोटी वोटी, पानी वानी झूठ मूठ।

**समानार्थक पुनरुक्ति** कहते है एसी आवृत्ति को जिसमे प्रत्येक भाग का अपना अर्थ होता है और पुनरुक्ति के बिना भी वह भाग प्रयुक्त हो सकता है। समानार्थक पुनरुक्तिया हिन्दी मे बहुत अधिक प्रचलित है। वे या तो अपने भागो के अर्थों को सशक्त बनाती है या समूह का भाव व्यक्त करती हैं। जैसे रग-ढग (रग और ढग), आदर सम्मान (आदर और सम्मान) कूडा-कचरा (कूडा और कचरा) नौकर चाकर (नौकर और चाकर)।

सज्ञाओ की समानार्थक पुनरुक्तियो मे निम्न शब्द आ सकते हैं

(क) सस्कृत तत्समो के दो समान शब्द। जैसे सम्बन्ध-सम्पर्क (सम्बन्ध और सम्पर्क) धन सम्पत्ति (धन और सम्पत्ति) आचार-व्यवहार (आचार और व्यवहार)।

(ख) अरबी और फारसी के दो समान शब्द। जैसे शोर गुल (शोर और गुल) खता कसूर (खता और कसूर) कौल-करार (कौल और करार), साज सामान (साज और सामान)।

(ग) हिन्दी के दो समान शब्द। जैसे ओढना बिछौना (ओढना और बिछौना), आन मान (आन और मान) सुध बुध (सुध और बुध)।

(घ) हिन्दी की क्रिया की दो धातुएँ जो समान शब्दो के अर्थ मे प्रयुक्त होती है। जैसे मार-पीट (मारना और पीटना) चीर फाड (चीरना और फाडना) चीख पुकार (चीखना और पुकारना)।

(ङ) हिन्दी शब्द और सस्कृत तत्सम शब्द। जैसे सोच विचार (सोच और विचार) जड मूल (जड और मूल)।

(च) अरबी फारसी शब्द और सस्कृत तत्सम या हिन्दी शब्द। जैसे सर सपाटा (सर और सपाटा), चीज वस्तु (चीज और वस्तु) शादी विवाह (शादी और विवाह) आब-पानी (पानी और आब) किस्सा-कहानी (किस्सा और कहानी)।

(छ) सस्कृत तत्सम शब्द या हिन्दी शब्द और अरबी या फारसी शब्द। जैसे सेवा चाकरी (सेवा और चाकरी) धन दौलत (धन और दौलत) बाल बच्चे (बाल और बच्चे), भाई बिरादर (भाई और बिरादर)।

वाक्य मे सज्ञाओ की पुनरुक्तिया प्रयुक्त होती है—

(क) उद्देश्य के रूप मे। जैसे उन्होने सोचा था कि सब जगह उनकी

यदि वाक्य म पूवकालिक कृन्ता स निर्दिष्ट एक स अधिक एक सदृश पूरक व्यापार होन है ता पूवकालिक कृदन्त का प्रत्यय प्राय केवल अन्तिम क्रिया का धातु के पश्चात ही प्रयुक्त हाता है। जैस खा पीकर लडका स्कूल गया।

हिन्दी म पूवकालिक कृदन्त बहुधा कतृवाच्य क्रियाओ म आते हैं। उन वाक्या म जहा विधेय कमवाच्यपरक क्रिया स अभिव्यक्त हाता है पूवकालिक कृदन्त कमवाच्य का अथ ग्रहण कर लेत है तथा पूण स्वतन्त्र हो जाते हैं। जसे (१) यह मन्दिर चट्टानो का काट कर बनाया गया था। (२) हाथ पकडकर जरा उठने के लिए इस जार से बैठा लिया गया तो और चारा न रहा लाचार बैठा रहना पडा।

## पूवकालिक कृदन्तो का प्रयोग

वाक्य म पूवकालिक कृन्त अधिकतर एसे पूरक व्यापार का निर्देश करते है जो क्रिया के पुरुषवाचक रूप स व्यक्त मुख्य व्यापार की भाति उस व्यक्ति स सम्बन्धित होता है जो वाक्य म उद्देश्य का काय कर रहा हाता है। जसे होटल के बाहर आकर मित्र न अपनी जेब म हाथ डालकर कुछ टटोला।

उक्त वाक्य मे पूवकालिक कृन्तो स निर्दिष्ट आकर तथा डालकर' पूरक व्यापार और टटोला क्रिया के टटोला रूप स अभिहित व्यापार एक ही व्यक्ति मित्र' से सम्बन्धित है जो इस वाक्य म उद्देश्य का काय कर रहा है। अर्थात मित्र होटल के बाहर आया उसने जेब म हाथ डाला और उसने कुछ टटोला।

पूवकालिक कृदन्त स निर्दिष्ट पूरक व्यापार का सम्बन्ध वाक्य के उद्देश्य से इतर व्यक्ति या कर्ता स भी हो सकता है। एस प्रयाग म पूवकालिक कृदन्त पूर्ण स्वतन्त्र हो जाता है। जस यहा की दीवारा पर बने चित्र देखकर आज भी भारत की पुरानी कला के लिए श्रद्धा स सिर झुक जाता है—इस वाक्य म देखकर पूवकालिक कृदन्त स निर्दिष्ट व्यापार तथा झुक जाना' क्रिया के झुक जाना है रूपस व्यक्त व्यापार के अलग-अलग कर्ता है। पूवकालिक कृदन्त से अभिहित व्यापार का कर्ता इस वाक्य म कोई भी व्यक्ति या पुरुषवाचक सवनाम है और क्रिया के पुरुषवाचक रूप स व्यक्त मुख्य व्यापार का कर्ता अर्थात् उद्देश्य है सज्ञा शब्द सिर'।

जिन वाक्यो म क्रिया के पुरुषवाचक रूप का अर्थ गौण-सा रहता है और पूवकालिक कृदन्त का मुख्य-सा रहता है उन वाक्यो म वस्तुत पूवकालिक

कृदन्त वाक्य के मुख्य व्यापार का कार्यनिर्देशक होता है। जैसे (१) उसने बच्चे का सिर छूकर देखा। (२) सरकार साहब ने उन्हें (उन पत्रों को) खोलकर भी न देखा था। (३) शामत का मारा रज्जब इसी ठाकुर के दरवाजे पर अपनी ज्वरग्रस्त पत्नी को लेकर पहुँचा।

बहुधा पूर्वकालिक कृदन्त मुख्य व्यापार के लिए प्रेरक व्यापार का नहीं बल्कि उस पूर्ववर्ती सदृश व्यापार का निर्देश करता है जो विधेय में क्रिया में व्यक्त मुख्य व्यापार से स्वतन्त्र होता है। ऐसे प्रयोग में पूर्वकालिक कृदन्त का अर्थ क्रिया के पुरुषवाचक रूप के अर्थ जैसा होता है और वाक्य में वह विधेय के सदृश कार्य कर रहा होता है। जैसे (१) फिर दोनों बैठकर द्वार बनाने लगे। (२) जाकर पानी लाओ। (३) दोनों कोठरी छोड़कर चल पड़े। (४) मुन्नी, मैं सच कहता हूँ मैं घर छोड़कर भाग जाऊँगा।

कभी-कभी पूर्वकालिक कृदन्त मुख्य व्यापार के लिए प्रेरक व्यापार का निर्देश न करके मुख्य व्यापार को केवल अधिक स्पष्ट कर देते हैं। जैसे (१) बैसाख के महीने में गेहूँ पककर तैयार हो जाता है। (२) चौंककर देखा चौक के दरवाजे में दो स्वयंसेवक खड़े थे।

अनेक बार पूर्वकालिक कृदन्त प्रेरक व्यापार को व्यक्त करते हुए मुख्य व्यापार के प्रकार या साधन का निर्देश करते हैं। जैसे (१) हम तुझे समझाकर हार गये। (२) हमने डाक्टर को टेलीफोन करके बुलाया। (३) मैं बस में बैठकर घर जाता हूँ।

वाक्य में भी निपात के साथ प्रयुक्त पूर्वकालिक कृदन्त सति अर्थक विशेषतावबोधक का कार्य करते हैं। जैसे (१) क्या वे क्या रुपये देकर भी सेंत-मेंत का बेटा कहलाता है? (२) वक्त पर आकर भी मैं उससे न मिला।

हिंदी में पूर्वकालिक कृदन्तों की पुनरुक्तियाँ प्रायः ऐसे व्यापार का निर्देश करती हैं जिसका सातत्य अवरुद्ध-सा होता है। जैसे (१) बच्चा रो-रोकर सो गया। (२) रुई के रेशों से भाप के बादल हमारे सिरों को छू-छूकर बेरोक घूम रहे थे।

नकारार्थक वाक्यों में नकारार्थक निपात जो प्रायः विधेय के पूर्व ही होते हैं पूर्वकालिक कृदन्तों से भी सम्बन्धित होते हैं। जैसे हाथ-मुँह धोकर वह खाना खाने नहीं बैठता है।

इस वाक्य के विधेय में क्रिया के व्यापार से ही नहीं अपितु पूर्वकालिक कृदन्त में निर्दिष्ट व्यापार से भी इनकार किया जाता है। जब पूर्वकालिक कृदन्त से निर्दिष्ट व्यापार से इनकार किया जाता है तब वह व्यापार बहुधा

विधय म क्रिया के  यापार का वारण होता है। पूवकालिक कृदतो के साथ प्राय  न' निपात का प्रयोग होता है। जसे  प्रश्न न समझकर मैंने उसे दोहरान को कहा।

क्रिया की धातु के  रूप म पूववालिक कृदन्त द्वारा पुरुषवाचक क्रिया के साथ जुडने से वाक्य रचनापरक  ाब्दसमुदाया का निर्माण होता है। इन शब्दसमुदायो के  अगा (अथात पूववालिक कृदन्त तथा पुरुषवाचक क्रिया) के अथ पूणत बने रहत ह और एक दूसरे क बाद हो रह दो व्यापारा की अभिव्यक्ति होती है। इस प्रकार क  ाब्दसमुदाया म पूवकालिक कृदन्त क्रिया के पुरुषवाचक रूप जसा काय कर रह होते है और वाक्य म विधेय-जसा काय। जस  (१) वह यह कह गया (अर्थात उसने यह कहा और गया)। (२) कुछ काम देंगे हजूर ? हाँ दूँ दूगा।

बहुधा पूवकालिक कृदन्त एसे शब्दसमुदाय म समाविष्ट होत हैं  जिनके अथ उक्त शब्दसमुदाय के  अगा से भिन होते है। इस प्रकार क  ाब्दसमुदाय म कृदन्ता का अथ  गौण हो जाता है  और समग्र  ाब्दसमुदाय विधिपरक  या आकस्मिकता आदि जस निश्चयपरक अथ ग्रहण कर लते है। जस  ले जाना ले चलना आ पहुँचना जा  पहुँचना हो लेना  आ कूदना आ निकलना, आ धमकना।

'छोडना क्रिया से बना 'छोडकर पूवकालिक कृदन्त को विभक्ति चिह्न के सयोजन म 'सिवाय का  अथ देता है। जसे  उसको छोडकर सब विद्यार्थी श्रेणी म उपस्थित हैं।

लेना' क्रिया से बना लेकर  पूवकालिक कृदन्त को  विभक्तिचिह्न सहित या को के  बिना भी के साथ का अथ दिया करता है। जस  वह कुत्ते को लेकर शिकार खेलने गया।

'होना क्रिया से बना होकर  पूवकालिक कृदन्त  माग से' का अथ दिया करता है। जसे  वह दिल्ली होकर कलकत्ता जाएगा।

### क्रिया के पुरुषवाचक रूप

हिन्दी म क्रिया के पुरुषवाचक रूप क्रिया की अपरिवर्तित या परिवर्तित धातु स विशिष्ट क्रियापरक पुरुषवाचक प्रत्ययो अथवा कृदन्ता द्वारा बनते है। क्रिया क पुरुषवाचक रूप जो क्रिया की धातु म विशिष्ट पुरुषवाचक प्रत्ययो स बनत हैं हिन्दी म उनकी संख्या बहुत नहीं है। उनम परिगणित होत हैं

(क) निश्चयार्थक प्रकार का 'होना' क्रिया के सामान्य वर्तमान काल का सरल भेद।

(ख) प्रथम भविष्यत काल।

(ग) आज्ञार्थक प्रकार के भेद।

(घ) सम्भावनार्थक प्रकार का सामान्य भेद।

शेष सब पुरुषवाचक रूप कृदन्तो द्वारा बनते है। कृदन्तपरक पुरुषवाचक रूप कृदन्तो से बने होते है या कृदन्तो तथा सहायक क्रियाओ से बने होते है। क्रिया के पुरुषवाचक रूप जो क्रिया की धातु से पुरुषवाचक प्रत्ययो द्वारा बनते हैं या केवल कृदन्तो से बनते हैं वे सामान्य पुरुषवाचक कहाते है और जो कृदन्तो तथा सहायक क्रियाओ से बनते है वे जटिल पुरुषवाचक रूप कहाते है।

सामान्य कृदन्तपरक पुरुषवाचक रूपो मे सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त सामान्य भूतकालिक कृदन्त तथा सातत्यबोधक कृदन्त प्रयुक्त होते है। जटिल कृदन्तपरक पुरुषवाचक रूपो मे सामान्य वर्तमानकालिक कर्तृवाचक तथा कर्मवाचक कृदन्तो का प्रयोग होता है। सहायक क्रियाओ के रूप मे 'होना' 'रहना', 'जाना' 'आना', 'करना' तथा कुछ अन्य क्रियाओ का प्रयोग होता है। क्रिया के पुरुषवाचक रूपो मे परिगणित होते है काल प्रकार विधि तथा वाच्य।

## काल

हिन्दी मे काल क्रियापरक रूपो का ऐसा समवाय है जो भाषा मे प्रत्यक्ष एव वास्तव मे विद्यमान समय का प्रतिबिम्बित करता है और क्रिया से अभिव्यक्त व्यापार या अवस्था के सम्बन्ध का कथन के क्षण के प्रति निर्देश करता है। ऐतिहासिक वर्णना मे काल, पूर्वकालिकता, आनुपूर्विता तथा समकालिकता का निर्देश करता है। काल के तीन मुख्य भेद हैं वर्तमान भूत तथा भविष्यत।

वर्तमान काल ऐसे व्यापार या अवस्था का निर्देश करता है जो कथन के क्षण मे होता है या शाश्वत सत्य होता है। जैसे (१) वह एक अखबार पढ़ता है। (२) पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा करती है।

भूतकाल ऐसे व्यापार या अवस्था का निर्देश करता है जो कथन के क्षण से पूर्व हो रहा था या हुआ था। जैसे जमना सवेरा मे रही थी।

भविष्यत्काल ऐसे व्यापार या अवस्था का निर्देश करता है जो कथन के क्षण के पश्चात होगा। जैसे मैं कल वापस मेरठ चला जाऊगा।

उपरोक्त उदाहरणो मे स्पष्ट है कि इस या उस काल से सम्बन्धित

यापार वतमान भन या भविष्यतकाल के किसी निश्चित रूप में अभिहित होता है।

कई भाषाओं में क्रिया के कालों के तीन मुख्य भेदों के अनेक अवान्तर भेद होते हैं। हिन्दी में भी क्रिया के कालों के इसी तरह अनेक अवान्तर भेद होते हैं। ये भेद इसलिए होते हैं ताकि काल के विभिन्न भेदों से व्यापार की पूर्णता या अपूर्णता व्यक्त हो सके। अतएव हिन्दी में कालों के बहुसंख्यक भेद व्यापार के सम्पादन का निर्देश करने के साथ साथ उसकी पूर्णता या अपूर्णता का भी निर्देश करते हैं।

## प्रकार

क्रिया के प्रकारों का ऐसे क्रियापरक रूप कहते हैं जो वस्तुस्थिति के प्रति वक्ता से अभिहित क्रिया के व्यापार या अवस्था का निर्देश करते हैं। क्रिया के प्रकार जो अर्थ देते हैं उन्हें प्रकारपरक कहते हैं। हिन्दी में अनुमान द्विविधा सम्भावना आदि जैसे भाव केवल क्रिया के प्रकारों से ही नहीं अपितु अन्य साधनों से भी व्यक्त हो सकते हैं। इन साधनों में समावेश है किन्हीं विशेष शब्दों, निपातों तथा विशेष क्रियाओं के प्रयोग का जो प्रकारपरक अर्थ देते हैं। जैसे (१) शायद वह यहां नहीं रहता था। (२) सम्भव है कि मेरी बहिन आज ही जा सकेगी।

परन्तु प्रकारपरक भावों को व्यक्त करने का मुख्य साधन है क्रिया के अनेक प्रकार। हिन्दी में ये क्रियापरक रूप संश्लिष्टात्मक या विश्लिष्टात्मक होते हैं। पदरचनापरक तथा भावार्थक विशेषताओं के अनुसार हिन्दी में क्रियाओं के ये चार प्रकार हैं (१) निश्चयार्थक प्रकार, (२) आज्ञार्थक प्रकार, (३) सम्भावनार्थक प्रकार तथा (४) संकेतार्थक प्रकार।

## निश्चयार्थक प्रकार

क्रिया के निश्चयार्थक प्रकार का कोई अपना पदरचनापरक चिह्न नहीं है जो उसका पूर्ण निर्देश कर सके। निश्चयार्थक प्रकार की यह विशेषता है कि उसके काल के रूप होते हैं। निश्चयार्थक प्रकार क्रिया के व्यापार की वस्तविकता का दर्शाता हुआ बताता है कि वक्ता उस व्यापार को एक तथ्य समझता है और उसका वर्तमान भूत या भविष्यतकाल से सम्बन्ध जोड़ता है।

निश्चयार्थक प्रकार के तीन मुख्य कालों के पन्द्रह अवान्तर भेद होते हैं। सुविधा के लिए हम इन अवान्तर भेदों को यहाँ ये नाम देंगे। उनमें

वर्तमानकाल में निम्न का परिगणन होता है

(क) सामान्य वर्तमानकाल।
(ख) जटिल वर्तमानकाल।
(ग) सातत्यबोधक वर्तमानकाल।
(घ) जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल।

भूतकाल में निम्न का परिगणन होता है

(क) सामान्य अपूर्ण भूतकाल।
(ख) जटिल अपूर्ण भूतकाल।
(ग) सातत्यबोधक भूतकाल।
(घ) जटिल सातत्यबोधक भूतकाल।
(ङ) सामान्य भूतकाल।
(च) आसन्न भूतकाल।
(छ) पूर्ण भूतकाल।

भविष्यत्काल में निम्न का परिगणन होता है

(क) प्रथम भविष्यत्काल।
(ख) द्वितीय भविष्यत्काल।
(ग) तृतीय भविष्यत्काल।
(घ) सातत्यबोधक भविष्यत्काल।

## वर्तमानकाल तथा उसके भेद

### सामान्य वर्तमानकाल

'होना' क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल में दो भेद होते हैं सरल तथा जटिल। 'होना' क्रिया के वर्तमानकाल का सरल भेद उक्त क्रिया की परिवर्तित धातु में पुरुषवाचक प्रत्ययों से बनता है। वर्तमानकाल के सरल भेद में होना क्रिया के रूप केवल पुरुष तथा वचन में बदलते हैं। एकवचन में मध्यम तथा अन्य पुरुष के रूप एक जैसे होते हैं। बहुवचन में उत्तम, मध्यम (आदरसूचक आप सर्वनाम से सम्बन्धित) तथा अन्य पुरुष के रूप एक जैसे होते हैं।

**सामान्य वर्तमान काल के सरल भेद में 'होना' क्रिया की रूपरचना**

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | (मैं) हूँ | (हम) हैं |

| | | |
|---|---|---|
| मध्यम पुरुष | (तू) है | (तुम) हो, (आप) हैं |
| अन्य पुरुष | (वह) है | (ये, वे) हैं |

## सामा य वतमानकाल का निर्माण

सामान्य वतमानकाल क्रिया के सामान्य वतमानकालिक कृदत तथा *होना क्रिया के सामान्य वतमानकाल के सरल भेद के रूपों के सयोजन से* बनता है। जसे कॉलेज के लडका को देखता हूँ जो जोर जोर स हँसते है। लापरवाह रहते है और कभी इसको बनाते है कभी उसस मजाक करते है।

*सामान्य वतमानकाल म सामान्य वतमानकालिक कृदत लिंग तथा वचन* (पुल्लिंग) म बदलते है और होना' सहायक क्रिया बदलती है पुरुष और वचन म।

### सामा य वतमानकाल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पढता हूँ | (मैं) पढती हूँ |
| (तू) पढ़ता है | (तू) पढती है |
| (यह वह) प ता है | (यह वह) पढ़ती है |
| बहुवचन पुल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
| (हम) पढते हैं | (हम) पढती है |
| (तुम) पढते हो | (तुम) पढती हो |
| (आप) पढते हैं | (आप) पढ़ती हैं |
| (ये, वे) पढ़त हैं | (ये, वे) पढ़ती हैं |

*यदि सामान्य वतमानकाल म क्रिया के साथ 'नहीं' नकारात्मक निपात* प्रयुक्त होता है तो होना सहायक क्रिया का लोप हो सकता है और स्त्रीलिंग बहुवचन रूपा मे सामान्य वतमानकालिक कृदत इ अत म लग जाता है। *जस य लडकियाँ नहीं खेलती।*

### सामान्य वतमानकाल का प्रयोग

*हिन्दी म सामान्य वतमानकाल का प्रयोग होता है*

(क) *ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जो कथन के क्षण के साथ* साथ हो रहा है। जस क्या आप अखबार पढते हैं? नहीं मैं पत्रिका पढता हूँ।

(ख) *एस व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसका कथन क क्षण स*

सम्बन्ध नहीं होता है। जैसे यह लडका अभी स्कूल म पढता है।

(ग) एस व्यापार का निर्देश करने के लिए जो नित्य एव सवदा होता है। जैसे (१) पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा करती है। (२) इस म शीत काल में नदियाँ जम जाती है।

(घ) ऐसे भावी व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसम उस व्यापार की निष्पन्नता की उद्यतता या सामीप्य की विवक्षा होती है। जसे (१) मैं अभी जाता हूँ, सरकार! (२) मैं आपके पैरो पडती हूँ मकान इस वक्त न बचें। (३) तुम खाओ मोहन! तुम्हें नींद जल्दी आ जाती है।

यदि क्रिया के व्यापार को अनुमानपरक समझा जाता है तो सामान्य वतमानकाल म क्रिया सम्भावना विनिपतावोधक उपवाक्यो म भी भावी व्यापार का निर्देश कर सकती है। जैसे आप लोग कहते हैं तो मैं तीस हजार की बातचीत करूँगा।

(ङ) एस भूतकालीन व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसम वक्ता उस व्यापार को वतमान की भाति प्रस्तुत करना चाहता है। जैसे (१) वह भा समय गई ठीक ही कहता है। (२) मैं दो चार हजार के लिए झूठ न बोलूँगा, नहीं-नहीं यह मैं कब कहता हूँ।

## सामान्य वतमानकाल मे 'होना' क्रिया का जटिल भेद

सामान्य वतमानकाल का होना' क्रिया का जटिल भेद अन्य क्रियाओ के सामान्य वतमानकाल की भाति बनता है अर्थात 'होना क्रिया के सामान्य वतमानकालिक कृदत तथा 'होना' क्रिया के सामान्य वतमानकाल के सरल भेद के रूपो के सयोजन स बनता है।

## सामान्य वतमानकाल के जटिल भेद मे 'होना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) होता हूँ | (म) होती हूँ |
| (तू) होता है | (तू) होती है |
| (यह वह) होता है | (यह, वह) होती है |
| बहुवचन पुल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिग |
| (हम) होते हैं | (हम) होती हैं |
| (तुम) होते हो | (तुम) होती हो |

| | |
|---|---|
| (आप) होते हैं | (आप) होती ह |
| (ये, वे) होते हैं | (ये, वे) होती हैं |

## जटिल वतमानकाल

जटिल वतमानकाल क्रिया के सामान्य वतमानकालिक कृदन्त तथा होना' क्रिया के सामान्य वतमानकाल के जटिल भेद के रूपा के सयोजन से बनता है। जसे वह प्रात अपने जूते पर पालिश करता होता है।

जटिल वतमानकाल म सामान्य वतमानकालिक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुल्लिग) म बदलते हैं और 'होना' क्रिया के सामान्य वतमान काल के सरल भेद के रूप पुरुष और वचन म बदलते हैं।

### जटिल वतमानकाल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिग | एकवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (म) पढता होता हूँ | (म) पढती होती हूँ |
| (तू) पढता होता है | (तू) पढती होती है |
| (यह, वह) पढता होता है | (यह वह) पढती होती है |

| बहुवचन पुल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (हम) पढ़ते होते हैं | (हम) पढती होती हैं |
| (तुम) पढते हो, | (तुम) पढती होती हो, |
| (आप) पढ़ते होते है | (आप) पढ़ती होती हैं |
| (ये, वे) पढते होते हैं | (ये, वे) पढ़ती होती हैं |

### जटिल वतमानकाल का प्रयोग

हिन्दी म जटिल वतमानकाल ऐसे व्यापार का निदश करने के लिए प्रयुक्त होता है जो वतमान म किसी व्यक्ति के अभ्यास या स्वभाव स सम्बधित होता है। जसे उसका भाई यहा घूमने के लिए आता होता है।

### सातत्यबोधक वतमानकाल

सातत्यबोधक वतमानकाल क्रिया के सातत्यबोधक कृदन्त तथा होना' क्रिया के सामान्य वतमान के सरल भेद के रूपो के सयोजन से बनता है। जैसे वह घर म जा रहा है।

सातत्यबोधक वतमानकाल म सातत्यबोधक कृदन्त लिंग तथा वचन

(पुल्लिंग) म बदलते है और 'होना' क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल के सरल भेद के रूप पुरुष तथा वचन म बदलते है

### सातत्यबोधक वर्तमानकाल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (म) पढ रहा हूँ | (म) पढ रही हूँ |
| (तू) पढ रहा है | (तू) पढ रही है |
| (यह, वह) पढ रहा है | (यह, वह) पढ रही है |

| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) पढ रहे है | (हम) पढ रही हैं |
| (तुम) पढ रहे हो, | (तुम) पढ रही हो, |
| (आप) पढ रहे हैं | (आप) पढ रही हैं |
| (ये, वे) पढ रहे हैं | (य, वे) पढ रही हैं |

सातत्यबोधक वर्तमानकाल म यदि क्रिया के साथ 'नही' नकारार्थक निपात प्रयुक्त होता है तो 'होना' सहायक क्रिया के रूप कभी कभी लुप्त हो हो जाते है। जैसे वह इस घर म नही रह रहा।

### सातत्यबोधक वर्तमानकाल का प्रयोग

हिन्दी म सातत्यबोधक वर्तमानकाल का प्रयोग होता है

(क) ऐसे सातत्यबोधपरक व्यापार का निर्देश करने के लिए जो कथन के क्षण के साथ-साथ होता है। जसे पेडों पर चिडिया बोल रही हैं।

(ख) ऐसे सातत्यबोधपरक व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसका कथन के क्षण स सम्बन्ध नही होता है। जसे हम डाक्टर की दवा खा रहे हैं।

(ग) ऐसे सातत्यबोधपरक व्यापार का निर्देश करने के लिए जो नित्य एव सवदा होता है। जसे पृथ्वी अपनी धुरी पर घूम रही है।

(घ) ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसका सम्पादन निकट भविष्य म होगा। ऐसे प्रयोग म वाक्य प्राय समयविशेषताबोधक भविष्य का सकेत करता होता है। जस मेरे मित्र की बहिन आज साँझ को बम्बई जा रही है।

जाना क्रिया का सातत्यबोधक वतमानकाल असामान्य कारक म क्रिया के सामान्य रूप के सयोजन म क्रिया के सामान्य रूप म निर्दिष्ट व्यापार के सम्पादन का ध्येय प्रकट करने के लिए प्रयुक्त होता है। जस (१) वह चिट्ठी

लिखा जा रहा है। (२) यह सभा परसों शाम को पांच बजे होने जा रही है।

### जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल

जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल क्रिया के सातत्यबोधक कृदन्त तथा होना क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल के जटिल भेद के रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे पुत्र की उन्नति को देखकर पिता प्रसन्न हो रहा होता है।

जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल में सातत्यबोधक कृदन्त तथा होना क्रिया का वर्तमानकालिक कृदन्त लिंग और वचन (पुल्लिंग) में बदलते हैं और होना क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल के सरल भेद के रूप पुरुष तथा वचन में बदलते हैं।

### जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल में 'पढ़ना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पढ़ रहा होता हूं | (मैं) पढ़ रही होती हूं |
| (तू) पढ़ रहा होता है | (तू) पढ़ रही होती है |
| (यह, वह) पढ़ रहा होता है | (यह, वह) पढ़ रही होती है |
| **बहुवचन पुल्लिंग** | **बहुवचन स्त्रीलिंग** |
| (हम) पढ़ रहे होते हैं | (हम) पढ़ रही होती हैं |
| (तुम) पढ़ रहे होते हो, | (तुम) पढ़ रही होती हो, (आप) |
| (आप) पढ़ रहे होते हैं | पढ़ रही होती हैं |
| (ये, वे) पढ़ रहे होते हैं | (ये, वे) पढ़ रही होती हैं |

### जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल का प्रयोग

हिन्दी में जटिल सातत्यबोधक वर्तमानकाल उसे सातत्यबोधक व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है जो वर्तमान में किसी व्यक्ति के अभ्यास या स्वभाव से सम्बन्धित होता है। जैसे मेरा मित्र भोजन के बाद आराम कर रहा होता है।

## भूतकाल तथा उसके भेद

### सामान्य अपूर्ण भूतकाल

होना क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल में भी दो भेद होते हैं सरल तथा जटिल। होना क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल भेद के काम में

'था' सहायक क्रिया प्रयुक्त होती है। यह सहायक क्रिया केवल लिंग तथा वचन में बदलती है। जैसे

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) था | (मैं) थी |
| (तू) था | (तू) थी |
| (यह, वह) था | (यह, वह) थी |

| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) थे | (हम) थीं |
| (तुम) थे, (आप) थे | (तुम) थीं, (आप) थीं |
| (ये, वे) थे | (ये, वे) थीं |

जम छोटा सा मकान था परन्तु उसके गाव वाले गढ़ी' के आदर व्यजक शब्द से पुकारा करते थे और ठाकुर के डर के मारे राजा शब्द से सबोधित करते थे।

## सामान्य अपूर्ण भूतकाल का निर्माण

सामान्य अपूर्ण भूतकाल क्रिया के सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त तथा होना' क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल भेद के रूपों के समोजन से बनता है।

## सामान्य वर्तमानकाल में तथा सामान्य अपूर्ण भूतकाल में 'होना' क्रिया के सरल भेद का प्रयोग

उक्त दो कालों में 'होना' क्रिया के सरल भेद का उपयोग होता है

(क) स्वतन्त्र रूप में। इस रूप में होना क्रिया के सरल भेद किसी की उपस्थिति या विद्यमानता का सामान्य निर्देश करते हैं। जैसे (१) वह बम्बई में है। (२) यह पुस्तक मेज पर है (थी)।

(ख) मुख्य क्रियाओं के रूपों के निर्माण में। जैसे वह पढ़ता है (था)।

(ग) सहायक क्रिया के रूप में। संज्ञाशब्द के साथ प्रयुक्त 'होना' क्रिया सचाई तथ्य का निर्देश करती है। जैसे वह विद्यार्थी है (था)।

विशेषण के साथ प्रयुक्त होना क्रिया निर्देश करती है —

(१) किसी अकाट्य सत्य का। जैसे (१) पृथ्वी गोल है। (२) प्राचीन काल में यूरोप का जलवायु अधिक गरम था।

(२) किसी एक घटना का। जैसे लड़का बीमार है (था)।

(३) एक ही वस्तुओं के समूह में से किसी एक निश्चित को। जैसे वह स्याही खाती है (थी)।

### सामान्य अपूर्ण भूतकाल में 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुंल्लिग | एकवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (मै) पढता था | (मैं) पढती थी |
| (तू) पढता था | (तू) पढती थी |
| (यह, वह) पढता था | (यह वह) पढती थी |

| बहुवचन पुल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (हम) पढते थे | (हम) पढती थीं |
| (तुम) पढते थे, (आप) पढ़ते थे | (तुम) पढती थी (आप) पढती थीं |
| (ये, वे) पढते थे | (ये वे) पढती थी |

ऊपर दी गयी तालिकाओं से स्पष्ट है कि पुंल्लिग में वचन से सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त तथा सहायक क्रिया दोनों ही बदलते हैं। स्त्रीलिंग में सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त वाली मुख्य क्रिया दोनों वचनों में अपरिवर्तित रहता है। वचन से केवल सहायक क्रिया बदलती है। यदि क्रिया के साथ नहीं नकारात्मक निपात प्रयुक्त होता है तो सहायक क्रिया के रूप लुप्त भी हो सकते हैं। जैसे वह कल कोई पुस्तक नहीं पढ़ता। जब सहायक क्रिया का लोप होता है तब सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त बहुवचन में ती के रूप में प्रयुक्त होता है जैसे परमों ये लडकियाँ नहीं घूमती।

यदि भूतकाल में क्रिया के व्यापार की आवृत्ति अभीष्ट होता है तो सामान्य अपूर्ण भूतकाल में नहीं नकारात्मक निपात के प्रयोग के अभाव में भी सहायक क्रिया का लोप हो जाता है। जैसे (१) कभी उसे कोई लाल रंग का कमीज सिलवा देता और कभी कोई पाजामा बनवा देता। (२) दूर प्रकाश और अँधियारे से रंगकर कभी ये नीले दीखते कभी सफेद और फिर लाल से अरुण पड जाते। (३) एक समय में अकेली कमरे में चुपचाप कोई किताब पढती या अपनी समवयस्काओं से जो उसे देखने या मिलने आयी होती बातें करती प्रभा के पास वे पानों की डिबिया और पानदान रख जाती।

### सामान्य अपूर्ण भूतकाल का प्रयोग

सामान्य अपूर्ण भूतकाल में होना क्रिया का जटिल रूप अन्य क्रियाओं के सामान्य अपूर्ण भूतकाल की भाँति बनता है अर्थात 'होना' क्रिया के सामान्य

वर्तमानकालिक कृदन्त तथा 'होना' क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल भेद के रूपों के संयोजन से बनता है।

## सामान्य अपूर्ण भूतकाल के जटिल भेद में 'होना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) होता था | (मैं) होती थी |
| (तू) होता था | (तू) होती थी |
| (यह, वह) होता था | (यह, वह) होती थी |
| **बहुवचन पुल्लिंग** | **बहुवचन स्त्रीलिंग** |
| (हम) होते थे | (हम) होती थीं |
| (तुम) होते थे, (आप) होते थे | (तुम) होती थीं (आप) होती थीं |
| (ये, वे) होते थे | (ये, वे) होती थीं |

## सामान्य वर्तमानकाल में तथा सामान्य अपूर्ण भूतकाल में 'होना' क्रिया के जटिल भेद का प्रयोग

उपरोक्त शीर्षक में दिये कालों में होना क्रिया का जटिल भेद स्वतन्त्रता से तथा सहायक क्रिया के तौर पर प्रयुक्त होता है। स्वतन्त्र प्रयोग में वह किसी की उपस्थिति या विद्यमानता की प्रायिकता का निर्देश करता है। जैसे (१) यह पुस्तक मेज पर होती है (थी)। (२) उसके यहाँ बहुत मेहमान होते हैं (थे)। (३) इन स्थानों में बहुत जानवर होते हैं (थे)। (४) मेरे भाई के पास कम पैसा होता है। (५) उस आदमी के पास बहुत बड़ा सोना होता था।

विशेषण के साथ प्रयुक्त सहायक क्रिया के तौर पर 'होना' क्रिया निर्देश करती है—

(क) किसी वस्तु के स्थायी गुण या विशेषता का। जैसे (१) लोहा कड़ा होता है। (२) कौए काले होते हैं।

(ख) किसी घटना की प्रायिकता या आवृत्ति का जैसे (१) यह लड़का अक्सर बीमार होता है (था)। संज्ञाशब्द के साथ प्रयुक्त होना क्रिया प्रायिकता का भी निर्देश करती है। जैसे वह मेरा साथी होता है।

संयुक्त नामिक क्रियाओं तथा क्रियानामिक शब्दसमुदायों में क्रियापरक अंग के तौर पर होना क्रिया के जटिल भेद अकर्मक व्यापार की प्रायिकता का

निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होते है। जैसे (१) हमारे पाठ सुबह नौ बजे शुरू होते हैं (थे)। (२) उस शहर पर बहुत हमले होते थे।

बाध्यतामूलक वाक्यों में 'होना' क्रिया के जटिल भेद क्रिया के सामान्य रूप से व्यक्त व्यापार की प्रायिकता का निर्देश करता है। जैसे मुझे वहाँ जाना होता है (था)।

## जटिल अपूर्ण भूतकाल

जटिल अपूर्ण भूतकाल क्रिया के सामान्य वर्तमान कालिक कृदन्त तथा होना क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के जटिल रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे जब प्रातः ६ बजे मैं उसके घर जाता था तब भी वह सोता होता था।

जटिल अपूर्ण भूतकाल में वचन (पुल्लिंग) में सामान्य वर्तमानकालिक कृदन्त तथा सहायक क्रिया दोनों ही बदलते हैं। स्त्रीलिंग में सामान्य वर्तमान काल वाली मुख्य क्रिया दोनों वचनों में अपरिवर्तित रहती है। वचन में केवल सहायक क्रिया बदलती है।

### जटिल अपूर्ण भूतकाल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पढ़ता होता था | (मैं) पढती होती थी |
| (तू) पढता होता था | (तू) पढती होती थी |
| (यह वह) पढता होता था | (यह वह) पढती होती थी |
| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
| (हम) पढ़ते होते थे | (हम) पढ़ती होती थीं |
| (तुम) पढते होते थे (आप) पढ़ते होते थे | (तुम) पढ़ती होती थीं (आप) पढती होती थीं |
| (ये वे) पढते होते थे | (ये, वे) पढती होती थीं |

### जटिल अपूर्ण भूतकाल का प्रयोग

हिन्दी में जटिल अपूर्ण भूतकाल ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होते हैं जो भूतकाल में किसी व्यक्ति के अभ्यास या स्वभाव से सम्बन्धित होता है। जैसे राममूर्ति प्रातः उठकर नियमपूर्वक व्यायाम करता होता था।

## सातत्यबोधक भूतकाल

सातत्यबोधक भूतकाल क्रिया के सातत्यबोधक कृदन्त तथा 'होना' क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल भेद के रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे : कल बड़े जोर से पानी बरस रहा था।

सातत्यबोधक भूतकाल में सातत्यबोधक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुल्लिंग) में बदलता है। 'होना' क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल भेद के रूप लिंग तथा वचन में बदलते हैं।

### सातत्यबोधक भूतकाल में 'पढ़ना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पढ़ रहा था | (मैं) पढ़ रही थी |
| (तू) पढ़ रहा था | (तू) पढ़ रही थी |
| (यह, वह) पढ़ रहा था | (यह, वह) पढ़ रही थी |
| **बहुवचन पुल्लिंग** | **बहुवचन स्त्रीलिंग** |
| (हम) पढ़ रहे थे | (हम) पढ़ रही थीं |
| (तुम) पढ़ रहे थे, (आप) पढ़ रहे थे | (तुम) पढ़ रही थीं (आप) पढ़ रही थीं |
| (ये, वे) पढ़ रहे थे | (ये, वे) पढ़ रही थीं |

### सातत्यबोधक भूतकाल का प्रयोग

हिन्दी में सातत्यबोधक भूतकाल का प्रयोग होता है —

(क) ऐसे सातत्यबोधक व्यापार का निर्देश करने के लिए जो भूतकाल के किसी क्षण में या किसी अन्य व्यापार के सम्पादन के क्षण में होता था। जैसे : (१) मैं उस समय एक किताब लेकर पढ़ने का बहाना कर रहा था। (२) मुझे तो मुद्दत से ही इस बात पर आश्चर्य हो रहा था कि क्या वह इस इतनी महत्वपूर्ण बात को अत्यन्त तुच्छ बनाकर उड़ाये हुए है। (३) एक दिन संध्या समय जब आकाश में बादल छटा रहे थे बुढ़ाया नामक गाँव में एक परदेशी शिशुपाल ब्राह्मण के द्वार पर आया। (४) जब तीसरे दिन एक आदमी को लेकर पहुँचा तो शारदा बंगले के सामने घास पर टहल रही थी।

(ख) ऐसे सातत्यबोधक व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसकी

पृष्ठभूमि म किसी अय व्यापार का सम्पादन हुआ है। जैसे (१) मेरी धमपत्नी और लाल की मा एक दिन बैठी हुई बातें कर रही थी कि म पहुँच गया। (२) धूप की गरमी स सुखी होकर वह चिता भुलाने का प्रयत्न कर रहा था कि किसी ने पुकारा—भले आदमी रह कहा ?

कभी कभी बल देने के लिए मुख्य क्रिया की धातु के बाद ही निपात का प्रयोग किया जाता है। जसे व स्टेशन जा ही रह थे कि गाडी निकल गयी।

जाना क्रिया का सातत्यबोधक भूतकाल असामाय वाक्य म क्रिया के सामाय रूप के सयोजन से क्रिया के सामाय रूप द्वारा निर्दिष्ट भूतकालिक व्यापार के सम्पादन का ध्येय प्रकट करने के लिए प्रयुक्त होता है। जसे (१) वह कहानी चिट्ठी लिखने जा रहा था। (२) म आवाज लगाने जा ही रहा था कि वह उतर कर सामने खडा हो गया।

## जटिल सातत्यबोधक भूतकाल

जटिल सातत्यबोधक भूतकाल क्रिया के सातत्यबोधक कृदत तथा होना क्रिया के सामाय अपूण भूतकाल के जटिल भेद के रूपो के सयोजन से बनता है। जसे जब म उसके घर जाता था वह प्राय कोई पुस्तक पढ रहा होता था।

जटिल सातत्यबोधक भूतकाल म सातत्यबोधक कृदत तथा होना क्रिया का वतमानकालिक कृदत लिंग तथा वचन (पुल्लिंग) म बदलते है और होना क्रिया के सामाय भूतकाल के सरल भेद के रूप लिंग तथा वचन म बदलते हैं।

### जटिल सातत्यबोधक भूतकाल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पढ रहा होता था | (मै) पढ रही होती थी |
| (तू) पढ रहा होता था | (तू) पढ रही होती थी |
| (यह, वह) पढ रहा होता था | (यह वह) पढ़ रही होती थी |
| **बहुवचन पुल्लिंग** | **बहुवचन स्त्रीलिंग** |
| (हम) पढ रहे होते थे | (हम) पढ रही होती थीं |
| (तुम) पढ रहे होते थे (आप) पढ़ रहे होते थे | (तुम) पढ़ रही होती थीं (आप) पढ रही होती थीं |
| (ये, वे) पढ़ रहे होते थे | (ये, वे) पढ़ रही होती थीं |

## जटिल सातत्यबोधक भूतकाल का प्रयोग

हिन्दी में जटिल सातत्यबोधक भूतकाल एवं सातत्यबोधक व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है जो भूतकाल में किसी व्यक्ति के अभ्यास या स्वभाव से सम्बन्धित होता है। जैसे वह प्रात उठकर प्रतिदिन सैर करने जा रहा होता था।

## सामान्य भूतकाल

सामान्य भूतकाल सामान्य भूतकालिक कृदन्त से व्यक्त होता है। जैसे (१) लड़का आया। (२) गाड़ीवान चुपचाप बैलों को हाँकने लगा।

सामान्य भूतकाल के रूपों के निर्माण में क्रिया की अकर्मकता सकर्मकता के अनुसार भेद किया जाता है।

सामान्य भूतकाल में सब अकर्मक क्रियाओं की रूपरचना निम्न उदाहरण के अनुसार होती है —

### सामान्य भूतकाल में 'पहुँचना' अकर्मक क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुंल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पहुँचा | (मैं) पहुँची |
| (तू) पहुँचा | (तू) पहुँची |
| (यह वह) पहुँचा | (यह, वह) पहुँची |

| बहुवचन पुंल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) पहुँचे | (हम) पहुँचीं |
| (तुम) पहुँचे, (आप) पहुँचे | (तुम) पहुँचीं (आप) पहुँचीं |
| (ये, वे) पहुँचे | (ये, वे) पहुँचीं |

उपर्युक्त तालिका में स्पष्ट है कि सामान्य भूतकाल में क्रिया लिंग तथा वचन में बदलती है। तदनुसार वाक्य में सामान्य भूतकाल में क्रिया से अभिव्यक्त विधेय के लिंग तथा वचन उद्देश्य का अनुमान करते हैं। ऐसी वाक्यरचना जिसमें विधेय का रूप उद्देश्य (कर्ता) के अनुसार होता है कर्तृवाच्यपरक वाक्य रचना कहलाता है।

क्रिया के पुरुषवाचक अन्य रूपों की भाँति जिनमें सामान्य भूतकालिक कृदन्त का समावेश होता है सामान्य भूतकाल का प्रयोग क्रिया के अर्थ पर निर्भर करता है। सब अकर्मक क्रियाएँ केवल कर्तृवाच्यपरक वाक्यरचना में

प्रयुक्त होती हैं। सकर्मक क्रियाएँ प्राय उक्त प्रकार की वाक्य रचना में प्रयुक्त नहीं होती हैं। सामान्य भूतकाल में तथा दूसरे पुरुषवाचक रूपों में जिनमें सामान्य भूतकालिक कृदन्त समाविष्ट होते हैं क्रिया की रूपरचना में 'ने' विभक्तिचिह्न का प्रयोग अनिवार्य है जिसके कारण वाक्य में उद्देश्य सामान्य कारक में नहीं बल्कि 'ने' विभक्तिचिह्न सहित असामान्य कारक में प्रयुक्त होते हैं। ऐसी वाक्यरचना में विधेय लिंग तथा वचन में उद्देश्य के अनुसार नहीं बल्कि सामान्य कारक में प्रधान कर्म के अनुसार होते हैं। जैसे पिताजी ने एक लिफाफा खरीदा। (२) पिताजी ने तीन लिफाफे खरीदे। (३) भाई ने एक चिट्ठी लिखी। (४) भाई ने बहुत चिट्ठियाँ लिखी।

ऐसी वाक्य रचना जिसमें विधेय का रूप प्रधान कर्म के अनुसार होता है **कर्मवाच्यपरक वाक्यरचना** कहलाती है।

वाक्य में प्रधान कर्म के अभाव में या उस स्थिति में जब प्रधान कर्म को विभक्तिचिह्न सहित असामान्य कारक में होता है अथवा वह प्रधान कर्म कर्मकारक में कोई सर्वनाम होता है तो वाक्य में विधेय किसी का अनुगमन नहीं करता है और वह एकवचन अन्य पुरुष पुल्लिंग अविकारी रूप में प्रयुक्त होता है। जैसे (१) विद्यार्थी ने काले तख्ते पर लिखा। (२) लड़की ने अपने बाप को दम दिया। (३) मेरे दोस्त ने मुझे यहाँ भेजा।

ऐसी वाक्यरचना जिसमें विधेय तीनों पुरुषों दोनों वचनों व लिंगों के लिए एकवचन अन्य पुरुष पुल्लिंग अविकारी रूप में प्रयुक्त होता है वह **भाववाच्यपरक वाक्यरचना** कहलाती है।

## सामान्य भूतकाल में 'लिखना' सकर्मक क्रिया की रूपरचना

### कर्मवाच्यपरक वाक्यरचना

एकवचन

मैंने चिट्ठी लिखी (चिट्ठियाँ लिखीं)
तूने चिट्ठी लिखी (चिट्ठियाँ लिखीं)
(इसने, उसने) चिट्ठी लिखी (चिट्ठियाँ लिखीं)

बहुवचन

हमने पत्र लिखा (पत्र लिखे)
तुमने पत्र लिखा (पत्र लिखे)
आपने पत्र लिखा (पत्र लिखे)
(इन्होंने, उन्होंने) पत्र लिखा (पत्र लिखे)

## भाववाच्यपरक वाक्यरचना

एकवचन

मने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

तूने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

(इसने, उसने) चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

बहुवचन

हमने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

(तुमने, आपने) चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

(इन्होंने उन्होंने) चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा

## सामान्य भूतकाल का प्रयोग

हिन्दी म सामान्य भूतकाल का प्रयोग होता है —

(क) सकृद सम्पादित व्यापार का निर्देश करने के लिए। जैसे इन्हा दिनो म इलाके के तहसीलदार साहब न अपने दौरे के लिए मागरा का गाँव चुना।

(ख) सकृद या अनेक अनुक्रमिक सम्पादित व्यापार का निर्देश करने के लिए। जैसे (१) कोई हुक्का पीने लगा, कोई ताश खेलने लगा, कोई अखबार उठाकर देखने लगा। (२) महमूद ने शरारत भरी आँखो स मेरी तरफ देखा और एक आँख भीच ली।

(ग) ऐसे सम्पादित व्यापार का निर्देश करने के लिए जो सकृद किन्तु अनेक कार्यों वाला होता है। जैसे (१) नीला रफी के घर कई बार आयी। (२) बाजार म, गली म, सड़क पर जहाँ कहीं वह मिल गया लडका ने उसे तंग करना शुरू कर दिया।

(घ) ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जो सम्पादन क्षण म निरपेक्ष रहकर सम्पादित हुआ समझा जाता है। जैसे (१) वह बम्बई चला गया। (२) उन्होंने मुझसे कुछ नहीं कहा।

(ङ) वर्तमानकाल म होने वाले ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जो सम्पादित हुए के रूप म प्रस्तुत किया जाता है। जैसे (१)मैं अभी चला। (२) जरा नीचे आ चिड़िया। जवाब म जरा-सा मुस्कराकर प्रभा ने जवाब दिया, आयी अम्मा जी।'

(च) यदि से निषेधात्मक उपवाक्यों मे भावी व्यापार का निर्देश करने के लिए। जैसे यदि उसने ऐसा किया तो उसे इस पर पछताना पड़ेगा।

### आसन्न भूतकाल

आसन्न भूतकाल क्रिया के सामान्य भूतकालिक कृदन्त तथा होना क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल के सरल भेद के रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे बच्चा सो चुका है।

## कर्तृवाच्यपरक वाक्यरचना

### आसन्न भूतकाल में 'पहुंचना' अकमक क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) पहुँचा हूँ | (मैं) पहुँची हूँ |
| (तू) पहुँचा है | (तू) पहुँची है |
| (यह, वह) पहुँचा है | (यह, वह) पहुँची है |

| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) पहुँचे हैं | (हम) पहुँची हैं |
| (तुम) पहुँचे हो (आप) पहुँचे हैं | (तुम) पहुँची हो, (आप) पहुँची हैं |
| (ये, वे) पहुँचे हैं | (ये, वे) पहुँची हैं |

उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है कि कर्तृवाच्यपरक रूपरचना में आसन्न भूतकाल में सामान्य भूतकालिक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुल्लिंग) में बदलते हैं। 'होना' सहायक क्रिया पुरुष तथा वचन में बदलती है। यदि क्रिया सकमक है तो कमवाच्यपरक या भाववाच्यपरक वाक्यरचना प्रयुक्त होती है। जैसे (कमवाच्यपरक रूपरचना) १ उसने यह अखबार पढा है। २ रंडक ने दो चिटिठ्याँ भेजी हैं। (भाववाच्यपरक रूपरचना) १ हमने एक आदमी को देखा है। २ उन्होंने लिखा है।

### आसन्न भूतकाल में 'लिखना' सकर्मक क्रिया की रूपरचना

#### कमवाच्यपरक वाक्यरचना

कमवाच्यपरक वाक्यरचना में सामान्य भूतकालिक कृदन्त वाली क्रिया के आसन्न भूतकालिक रूप लिंग तथा वचन (पुल्लिंग) में बदलते हैं। 'होना' सहायक क्रिया केवल वचन में बदलती है।

एकवचन

मैंने चिट्ठी लिखी है (चिट्ठियाँ लिखी हैं)

तूने चिट्ठी लिखी है (चिट्ठियाँ लिखी हैं)

इसने, उसने चिट्ठी लिखी है (चिट्ठियाँ लिखी हैं)

बहुवचन

हमने पत्र लिखा है (पत्र लिखे हैं)

तुमने आपने पत्र लिखा है (पत्र लिखे हैं)

इन्होंने उन्होंने पत्र लिखा है (पत्र लिखे हैं)

## भाववाच्यपरक वाक्यरचना

भाववाच्यपरक वाक्यरचना म सामान्य भूतकालिक कृदन्त वाली क्रिया का आसन्न भूतकालिक रूप सदा पुल्लिंग एकवचन म प्रयुक्त होता है और होना सहायक क्रिया अन्य पुरुष एक वचन म।

एकवचन

मने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा है

तूने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा है

इसने उसने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा है

बहुवचन

हमने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा ह

तुमने आपने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा ह

इन्होंने उन्होंने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा ह

## आसन्न भूतकाल का प्रयोग

हिन्दी म आसन्न भूतकाल ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है जो एक निश्चित क्षण म सम्पादित हुआ होता है तथा अपने परिणाम के रूप म जारी है। यह काल सूचित करता है कि व्यापार कथन के क्षण म विद्यमान है। इस प्रकार आसन्न भूतकाल से निर्दिष्ट व्यापार का समय भूत तथा वर्तमान दोनों कालों स सम्बन्धित होता है। जैसे (१) अब पाँच बजे हैं। (२) बातों से भी लगता है कि अब समय आ गया है। (३) एक दफा शंकर सावर उसका औरत सुन गया है।

## पूर्ण भूतकाल

पूर्ण भूतकाल क्रिया के सामान्य भूतकालिक कृदन्त तथा होना क्रिया के सामान्य अपूर्ण भूतकाल के सरल अन्य रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे यह पहले भी यहाँ आया था।

पूर्ण भूतकाल तब भी प्रयुक्त होता है जब किसी अन्य व्यापार से पूर्व सम्पादित व्यापार का उल्लेख अपने से पश्चाद्वर्ती व्यापार के अनन्तर होना है। वाक्य में प्रायः इस अन्य अधिक पश्चातकालीन व्यापार का उल्लेख नहीं किया होता है लेकिन उसका प्रसंग से पता चलता है। जैसे (१) मैं बाहर नहीं गया था उस समय मैं सोया था। (२) अम्मा की आवाज सुनी बड़ी आइ दाल तो मैंने चख ली थी। (३) बाबूजी से न मांगना पड़े इसलिए तो मैं अम्मा के पास गया ही था।

(ख) ऐसे पूर्व व्यापार का निर्देश करने के लिए जिसके पश्चात किसी अन्य व्यापार का सम्पादन हुआ हो। जैसे (१) श्रेणी में आये थे कि पाठ शुरू हुआ। (२) मैं घर से निकला ही था कि मेरा मित्र आया।

(ग) ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जो भूतकालिक अन्य व्यापार के सम्पादन से पूर्व सम्पादित न हो पाया है। इस प्रयोग में क्रिया से पहले न निपात का व्यवहार होता है। जैसे (१) अभी हम पहुंचे न थे कि वे चल गये। (२) अभी वह एक तंग गली पर रुका हो था कि बालक को फिर से सिसकने की उसे आहट मिली। (३) अम्मा ने कुछ कहने के लिए मुंह खोला ही था कि अचानक मुन्नी के फूट फूटकर रोने से सब चौंक गये।

*मिश्रित वाक्यों में जिनमें सम्भावना विशेषणवाचक उपवाक्य होता है* पूर्ण भूतकाल ऐसे पूर्वकालीन व्यापार का निर्देश भी कर सकता है जो उपवाक्य के विधेय में निर्दिष्ट व्यापार से पूर्व सम्पादित न हो पाया हो और उपवाक्य में नकारार्थक निपात का प्रयोग न किया गया हो। जैसे अगर हम लोग दौड़कर पकड़ न लेते तो जान ही दे दी थी।

(घ) ऐसे व्यापार का निर्देश करने के लिए जो भूतकाल में पर्याप्त समय पूर्व सम्पादित हुआ होता है। जैसे अक्टूबर समाजवादी क्रान्ति सन १९१७ में हुई थी।

कुछ क्रियाएं अपने अर्थ के अनुसार सकर्मक सामान्य भूतकाल आसन्न भूतकाल पूर्ण भूतकाल तथा दूसरे पुरुषवाचक रूपों में भी जिनमें सामान्य भूतकालिक कृदन्त समाविष्ट होता है अकर्मक क्रियाओं की भांति प्रयुक्त हो सकती हैं। ऐसी क्रियाओं में परिगणित शब्द हैं भूलना समझना सीखना हारना जीतना आदि। इनका क्रिया के रूप अकर्मक क्रियाओं की भांति बनते हैं। जैसे हम ये बातें यहां लाये (हैं) (थे)।

# भविष्यत्काल तथा उसके भेद

## प्रथम भविष्यत्काल

प्रथम भविष्यत काल क्रिया की धातु म निम्न पुरुषवाचक प्रत्यया क जोडन से बनता है

| | एकवचन पुंल्लिग | एकवचन स्त्रीलिग |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | ऊगा | ऊगी |
| मध्यम पुरुष | एगा | एगी |
| अ य पुरुष | एगा | एगी |

| | बहुवचन पुंल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिग |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | एगे | एगी |
| मध्यम पुरुष | ओगे | ओगी |
| अ य पुरुष | एगे | एगी |

### प्रथम भविष्यत् काल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुंल्लिग | एकवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (मैं) पढ़ूगा | (मैं) पढ़ूगी |
| (तू) पढेगा | (तू) पढेगी |
| (यह वह) पढेगा | (यह, वह) पढेगी |

| बहुवचन पुंल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिग |
|---|---|
| (हम) पढेंगे | (हम) पढ़ेंगी |
| (तुम) पढोगे, (आप) पढेंगे | (तुम) पढोगी, (आप) पढेंगी |
| (ये वे) पढेंगे | (ये व) पढेंगी |

उपराक्त तालिका म स्पष्ट है कि प्रथम भविष्यत काल म क्रिया पुरुष ...चन तथा लिग म बदलती है। एकवचन म मध्यम तथा अ य पुरुष क रूप एक ...स ान है। बहुवचन म उत्तम मध्यम (आदरसूचक 'आप स सम्बधित) ...र अ य पुरुष क रूप एक जस हात है।

यदि क्रिया की धातु के अन्त म आ ई, ऊ ए' म स कोई स्वर ...ा है तो उन तथा प्रथम भविष्यत काल क पुरुषवाचक प्रत्ययो क बीच कभी ... व अथवा य व्यजन का आगम हो जाता है। य व्यजन क आगम स ...र्घ ई तथा ऊ ह्रस्व' हो जात है। जस जाना—हम जायगे। ...—तू पायगा (पाएगा)। छूना—व छुयगा।

दीर्घ 'ई' तथा 'ऊ' तब भी ह्रस्व हो जाते हैं जब प्रथम भविष्यत काल के पुरुषवाचक प्रत्यय क्रिया की धातु में सीधे जुड़ते हैं। जैसे पीना—हम पिएंगे। छूना—तू छुएगा।

लेना तथा देना क्रियाओं के प्रथम भविष्यत कालिक रूप उपरोक्त नियम के अपवाद हैं। इनमें उक्त पुरुषवाचक प्रत्यय क्रिया की धातु में नहीं अपितु उसके परिवर्तित रूप से जुड़ते हैं। जैसे

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) लूंगा (दूंगा) | (मैं) लूंगी (दूंगी) |
| (तू) लेगा (देगा) | (तू) लेगी (देगी) |
| (यह वह) लेगा (देगा) | (यह वह) लेगी (देगी) |

| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) लेंगे (देंगे) | (हम) लेंगी (देंगी) |
| (तुम) लोगे (दोगे) (आप) लोगे (दोगे) | (तुम) लोगी (दोगी), (आप) लोगी (दोगी) |
| (ये, वे) लेंगे (देंगे) | (ये, वे) लेंगी (देंगी) |

होना क्रिया के प्रथम भविष्यत कालिक रूपों का निर्माण अन्य क्रियाओं के प्रथम भविष्यत कालिक रूपों के निर्माण से काफी भिन्न होता है। जैसे

| एकवचन पुल्लिंग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मैं) हूँगा | (मैं) हूँगी |
| (तू) होगा | (तू) होगी |
| (यह वह) होगा | (यह वह) होगी |

| बहुवचन पुल्लिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) होंगे | (हम) होंगी |
| (तुम) होगे (आप) होंगे | (तुम) होगी (आप) होंगी |
| (ये वे) होंगे | (ये, वे) होंगी |

## प्रथम भविष्यत् काल का प्रयोग

प्रथम भविष्यत काल उस व्यापार के सम्पादन का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है जो कथन के क्षण के बाद हो। जैसे (१) सोचा था कि चुपचाप जाकर पलंग पर सो जाऊंगा। (२) जब मैं चढ़ूंगा तो वह पीछे से आकर मेरा हाथ या कुर्ते का छोर पकड़ लेगी।

कहावतों तथा लोकोक्तियों में प्रथम भविष्यत् काल समय से निरपेक्ष व्यापार का निर्देश भी कर सकता है। जैसे जो बोयेगा सो काटेगा।

जब वाक्य में एक से अधिक विधेय होते हैं और वे प्रथम भविष्यत् कालिक क्रिया वाले होते हैं तब भविष्यत् काल का गा अन्त्य प्रत्यय कभी-कभी अंतिम क्रिया के साथ विधेय के उद्देश्य के अनुसार एक बार जुड़ता है। जैसे जाने से पहले क्या कुछ खाओ पियोगे ?

## 'होना' क्रिया के प्रथम भविष्यत् कालिक रूपों का प्रयोग

'होना' क्रिया के प्रथम भविष्यत् कालिक रूपों का प्रयोग केवल भविष्यत् काल का निर्देश करने के लिए ही नहीं होता है अपितु उनका व्यापक प्रयोग अनुमान सम्भावना दुविधा अनिश्चितता के प्रकारपरक भावों को व्यक्त करने के लिए भी होता है। जैसे (अनुमान)—उसकी उम्र बीस साल की होगी। (सम्भावना) आपकी औरत होगी। (अनिश्चितता) किसी समय यह इमारत खूबसूरत होगी।

होना क्रिया के प्रथम भविष्यत् कालिक रूपों से निर्दिष्ट अनुमान, सम्भावना तथा अन्य प्रकारपरक भावों को अधिक निश्चित रूप से व्यक्त करने के लिए वाक्य में बहुधा शायद 'सम्भवतः' आदि जैसे प्रकारपरक शब्द प्रयुक्त होते हैं। जैसे भाई साहब शायद अभी बम्बई में ही होंगे।

उक्त प्रकारपरक भाव नाना कालों में से किसी भी काल से सम्बन्धित हो सकता है। 'होना' क्रिया के प्रथम भविष्यत् कालिक रूप अनुमान व्यक्त करने के लिए स्वतन्त्रता में भी प्रयुक्त होते हैं। जैसे (१) बुद्ध ने कहा था कि यह दुनिया धोखा है माया है। होगी लेकिन यकीन नहीं होता। (२) (प्रश्न) वह घर पर होंगे ? (उत्तर) होंगे।

## द्वितीय भविष्यत् काल

द्वितीय भविष्यत् काल क्रिया के सामान्य वर्तमान कालिक कृदन्त तथा 'होना' क्रिया के प्रथम भविष्यत् कालिक रूपों के संयोजन से बनता है। जैसे - वह आता होगा।

द्वितीय भविष्यत् काल में सामान्य वर्तमान कालिक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुंलिंग) में बदलता है और होना सहायक क्रिया पुरुष, वचन तथा लिंग में बदलती है।

## द्वितीय भविष्यत् काल मे 'पढना' क्रिया की रूपरचना

| एकवचन पुल्लिग | एकवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (मै) पढता हूँगा | (मैं) पढती हूँगी |
| (तू) पढता होगा | (तू) पढती होगी |
| (यह वह) पढता होगा | (यह, वह) पढती होगी |

| बहुवचन पुलिंग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
|---|---|
| (हम) पढ़ते होंगे | (हम) पढती होंगी |
| (तुम) पढते होंगे, (आप) पढते होंगे | (तुम) पढती होंगी (आप) पढती होंगी |
| (ये वे) पढते होंगे | (ये वे) पढती होंगी |

## द्वितीय भविष्यत् काल का प्रयोग

हिन्दी मे द्वितीय भविष्यत काल भविष्यत कालिक असम्पादित या अपूर्ण व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है। जैसे (१) आप देखेंगे कि वह अपनी गलती पर पछताता होगा। (२) चारपाई न हो तो मैं डाले जाती हूँ। यहा अभी तुम्हारे जठजी आते होंगे।

आधुनिक हिन्दी मे होना क्रिया के प्रथम भविष्यत काल के रूपो मे निहित प्रकारपरक भावो तथा द्वितीय भविष्यत काल के रूपो की विशिष्ट रचना के कारण इस काल का अर्थ पर्याप्त मात्रा मे बदल चुका है। इस समय द्वितीय भविष्यत काल का प्रयोग अधिकतर वर्तमान काल या निकट भविष्यत काल से सम्बन्धित व्यापार के सम्पादन के प्रति सम्भावना व्यक्त करने के लिए किया जाता है। जैसे (१) लोग यहा तो कहते होंगे कि राय साहब के आदमी ऐसे बदमाश और चोर है। (२) नहीं भैया ऐसा नहीं करते। यह तो घर की गैल है। अन्न देवता का कही अपमान किया जाता होगा? (३) अभी बाप आते होंगे।

## तृतीय भविष्यत् काल

तृतीय भविष्यत काल क्रिया के सामान्य भूतकालिक कृदन्त तथा होना क्रिया के प्रथम भविष्यत कालिक रूपो के संयोजन से बनता है। जैसे वह आया होगा।

क्रिया के अन्य पुरुषवाचक रूपो की भाँति जिनमे सामान्य भूतकालिक कृदन्त का समावेश होता है तृतीय भविष्यत काल का निर्माण क्रिया की

अकर्मकता तथा सकर्मकता पर निर्भर करता है।

तृतीय भविष्यत काल में अकर्मक क्रियाओं की रूपरचना निम्नलिखित होती है —

## कर्तृवाच्यपरक वाक्यरचना

कर्तृवाच्यपरक वाक्यरचना में तृतीय भविष्यत काल में सामान्य भूत कालिक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुल्लिग) में बदलते है और होना सहायक क्रिया पुरुष वचन तथा लिंग में बदलती है।

| एकवचन पुल्लिग | एकवचन स्त्रीलिंग |
| --- | --- |
| (मैं) पहुँचा हूँगा | (मैं) पहुँची हूँगी |
| (तू) पहुँचा होगा | (तू) पहुँची होगी |
| (यह, वह) पहुँचा होगा | (यह, वह) पहुँची होगी |

| बहुवचन पुल्लिग | बहुवचन स्त्रीलिंग |
| --- | --- |
| (हम) पहुँचे होगे | (हम) पहुँची होगी |
| (तुम) पहुँचे होगे, (आप) पहुँचे होंगे | (तुम) पहुँची होगी, (आप) पहुँची होगी |
| (ये, वे) पहुँचे होंगे | (ये वे) पहुँची होंगी |

यदि क्रिया सकर्मक है तो तृतीय भविष्यत काल में कर्मवाच्यपरक या भाववाच्यपरक वाक्यरचना प्रयुक्त होती है। जैसे (कर्मवाच्यपरक वाक्यरचना) उसने यह पुस्तक पढ़ी होगी। (भाववाच्यपरक वाक्यरचना) हमने इस फिल्म को देखा होगा।

## तृतीय भविष्यत् काल मे 'लिखना' सकर्मक क्रिया की रूपरचना

### कर्मवाच्यपरक वाक्यरचना

कर्मवाच्य परक वाक्यरचना में सामान्य भूतकालिक कृदन्त लिंग तथा वचन (पुल्लिग) में बदलते है और 'होना' सहायक क्रिया लिंग तथा वचन में बदलती है।

एकवचन

मैंने चिट्ठी लिखी होगी (चिट्ठियाँ लिखी होंगी)

तूने चिट्ठी लिखी होगी (चिट्ठियाँ लिखी होंगी)

इसने, उसने चिट्ठी लिखी होगी (चिट्ठियाँ लिखी होंगी)

बहुवचन

हमने पत्र लिखा होगा (पत्र लिखे होंगे)

तुमने, आपने पत्र लिखा होगा (पत्र लिखे होंगे)

इन्होंने उन्होंने पत्र लिखा होगा (पत्र लिखे होंगे)

## भाववाच्यपरक वाक्यरचना

भाववाच्यपरक वाक्यरचना में सामान्य भूतकालिक कृदन्त सदा पुल्लिंग एकवचन में प्रयुक्त होता है और 'होना' सहायक क्रिया पुल्लिंग एकवचन अन्य पुरुष में।

एकवचन

मैंने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

तूने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

इसने, उसने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

बहुवचन

हमने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

तुमने, आपने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

इन्होंने, उन्होंने चिट्ठी (चिट्ठियों) को लिखा होगा

## तृतीय भविष्यत्काल का प्रयोग

हिन्दी में तृतीय भविष्यत् काल भविष्यकालिक सम्पन्न या पूर्ण व्यापार का निर्देश करने के लिए प्रयुक्त होता है। यह व्यापार प्रायः अन्य भविष्यकालिक व्यापार से पूर्व हुआ होता है। जैसे (१) अगर आज सुबह वह लाहौर से चला तो शाम को रावलपिण्डी पहुँच गया होगा। (२) जब वह वापस घर लौटेगा तो यहाँ जाड़ा भी आधा बीत चुका होगा।

आधुनिक हिन्दी में होना क्रिया के प्रथम भविष्यत् काल के रूपों में निहित प्रकारपरक भावों तथा तृतीय भविष्यत् काल के रूपों की विशिष्ट रचना के कारण इस काल का भी अर्थ पर्याप्त मात्रा में बदल चुका है। इस समय तृतीय भविष्यत् काल का प्रयोग अधिकतर भूतकाल और कभी कभी भविष्यत् काल से सम्बन्धित व्यापार के संपादन के प्रति सम्भावना अनुमान आदि व्यक्त करने के लिए किया जाता है। जैसे (१) पन्द्रह दिन हो गये होंगे। (२) कल तक तुम यह काम समाप्त कर चुके होगे। (३) भारत की प्राकृतिक दशा और जलवायु के वर्णन में यह जान गये होंगे कि भारत के कुछ भागों की मिट्टी